जो सन्यास होना आवश्यक समझते हैं, औसत प्रकार के मनुष्य और हम सबके लिए पूरे भौतिक सतोष मे ही आध्यात्मिक जीवन है। याचना करना अधिक मागना दौलत इकटठा करने के लिए बुरे साधनो का इस्तेमाल करना आध्यात्मिक के विरुद्ध है।

किसका विकास और किसके लिए का प्रश्न, युद्ध तथा शान्ति आध्यात्मिकता सौदय और सजनात्मकता का प्रश्न।

भौतिक विकास पर नतिक आध्यात्मिक प्रतिबध।

**2 प्राकृतिक वातावरण सम्बन्धी रूपरेखा** ग्राम, छोटे नगर तथा बडे नगर का प्रश्न और विशाल तथा ग्रामीण प्रदेश—ग्रामो का पुन समूहीकरण—छोटे ग्रामो को मिला देना बडे ग्रामो को फिर स सुनियोजित करना। आदिवासी क्षत्र पहाडिया और वन तथा मदान। मदानो मे गावो का अनुकूल क्षत्र नगरो का अनुकूल क्षेत्र अर्थात छोटे गाव जहा स गाव के लिए सडकें, बिजलीघर इत्यादि फलत है। इस प्रकार के नगरो के लिए सामुदायिक विकास योजना का प्रधान कार्यालय का गठन एक आदश होगा बक, भण्डारघर, अस्पताल इत्यादि।

गाव छोटे नगरो नगरो की जनसख्या के भौगोलिक वितरण की यह तस्वीर बलपूवक नही लाई जा सकती। इसक लिए आव श्यक है कि सामाजिक आर्थिक तथा राजनतिक विकास के यह अनुरूप हो और जनता इसे लोकतान्त्रिक ढग स स्वीकार कर और राज्य की इकाइयो तथा स्वावलम्बी सस्थाओ द्वारा इसे लोकतान्त्रिक ढग से लागू किया जाए।

**3 आर्थिक रूपरेखा** आर्थिक विकास का लक्ष्य मानव की खुशहाली है। परिवार मे प्रत्येक वयस्क या परिवार के मुखिया (पति) नाबालिग तथा अविवाहित बच्चे तथा वद्ध माता पिता, बेरोजगार भाई या भतीजे ये कठिन प्रश्न हैं—जीवन स्तर—न्यूनतम।

भारत म शायद हमारे पास बहुत उच्च स्तर की आधुनिक

तक्नीक पूजीप्रधान उद्योग हैं। सिवा रक्षा की आवश्यक्ताओ के मैं समझता हू कि हमे जानबूझकर इस कुछ दर के लिए रोक देना चाहिए। बहुत ही मूल्यवान, भडकीले, अनुपयागी तथाकथित प्रतिष्ठा दनवाला कृत्रिम उपक्रम, जसे उपग्रहा के विकास का काय क्रम बन्द कर दना चाहिए। वैज्ञानिक अनुसधान तथा विकास और तकनीक के लिए विज्ञान के उपयोग (जैसे चन्द्रमा पर जाना और इसी प्रकार के) के बीच यहा कृत्रिम भिन्नता दिखाई है उसे स्वीकार किया है और बल दिया है। मैं विज्ञान के क्षेत्र मे हीनता की माग नहा कर रहा हू किन्तु विज्ञान को लागू करने की बात कर रहा हू जिनका सम्बन्ध भारत मे अपनी परिस्थितिया तथा जनता की आवश्यक्ताओ स अनुसार सोचना हमारे हित म है।

औद्योगिक विकास के लिए मध्यवर्ती उद्योग लघु उद्योग, ग्रामीण उद्योग विकास का तरीका ही अपनाना चाहिए। इसके लिए ग्राम तथा लघु उद्योग की तकनीक को प्रोत्साहित करना होगा। न्यायसगत तकनीक के विकास के लिए समयानुकूल अनुसधान किए जान चाहिए और उन्हे विकसित किया जाना चाहिए। ग्रामीण स्कूलो म ग्रामीण तक्नीकी सेक्शन होन चाहिए। स्थानीय आवश्यक्ताओ के अनुसार सद्धान्तिक तथा व्यावहारिक पहलू होने चाहिए।

मिल्कियत का स्वरूप व्यक्ति (परिवार) स्वयसेवी उत्पादक सामूहिक पूजी (ग्राम) सहकारिता, निजी लाभ पर आधारित लघु उद्योग की मिल्कियत जो कुछ श्रमिक नौकर रखता है और न्यूनतम मजदूरी देता है। बडे उद्योग कुछ प्रतिबन्धो के बावजूद पूजीपति प्रणाली के हैं इसलिए सावजनिक निगम प्रणाली ज्यादा अपनाइ जानी चाहिए। सावजनिक निगम के सचालको तथा प्रबन्धको को प्रोत्साहन लाभ दना, लोकतान्त्रिक विनियम काय कुशलता तथा फिजूलखर्ची आदि के सम्बन्ध मे गहराई से अध्ययन किया जाना चाहिए और मागदशन होना चाहिए। वतमान परि-

स्थितियों में क्या श्रमिक और प्रबंधक सफल हो सकते हैं ? बड़े-बड़े उद्योगों में श्रमिक मिल्कियत लागू नहीं की जा सकती वहां पर सामाजिक मिल्कियत का विकल्प लागू करना होगा। किन्तु यदि उद्योगों में लाए गए कर्मचारी ट्रस्टी के रूप में—अपने हितों के ट्रस्टी नहीं, बल्कि उपभोक्ताओं समुदायों, समाज और राष्ट्र के हितों में ट्रस्टी रूप में प्रबंध कर सकते हैं तो यह हर हालत में अच्छा होगा। इस दृष्टि से युगोस्लाविया का स्वरूप (तानाशाही को इसमें से निकालकर) बड़ा स्वीकार्य चित्र होगा।

बड़े-बड़े उद्योगों—सार्वजनिक और निजी या सार्वजनिक लिमिटेड कम्पनी मिल्कियत को जारी रखा जाना चाहिए। निजी क्षेत्र में अधिक प्रोत्साहन होना चाहिए, ताकि वे उत्पादन बढ़ाएं विकसित करें तथा विस्तार करें। अनावश्यक प्रतिबंध (नियंत्रण लाइसेंस इत्यादि) हटा दिए जाने चाहिए बशर्ते कानून द्वारा निर्धारित वे कुछ मानकों के अनुकूल हों।

प्रबंधों में श्रमिकों की साझेदारी का भी प्रयास किया जाना चाहिए, किन्तु जब तक ट्रेड यूनियन अपने प्रतिनिधियों को उचित ढंग से प्रशिक्षित नहीं कर लेती तो श्रमिक अच्छी प्रकार से प्रबंधक के क्षेत्र में प्रभावकारी नहीं होंगे। उनका प्रभाव श्रमिकों के हित—कारखाना की शर्तें मकान स्कूल इत्यादि तक ही सीमित रहना चाहिए।

बड़े बड़े उद्योग विशेष रूप से कृषि सम्बन्धित सभी उत्पादन यूनिट परिस्थिति अनुसार सौंदर्य एवं स्वच्छता के सम्बन्ध में बहुत ही संवेदनशील हैं।

आमा पडको ने जिस नव उपनिवेशवाद के बारे में लिखा है, उसका भारत के सम्बन्ध में गहराई से अध्ययन किया जाना चाहिए। यह कहने में मैं सक्षम न था हूं यद्यपि इसके सम्बन्ध में मेरा भय निराधार था और जिसका मैंने इज़हार किया है।

4 राजनैतिक रूपरेखा मूलभूत स्वतन्त्रता विकेन्द्रीकरण

साम्यवादी ।

5 सांस्कृतिक रूपरेखा

6 शैक्षिक रूपरेखा ग्रामीण स्कूल कृषि ग्रामीण उद्योग, अर्थशास्त्र समाजशास्त्र (क्षेत्र में छात्रों के लिए अर्थपूर्ण), विज्ञान, भाषा और साहित्य आर्थिक सहयोग और सहकारिता (कानून, नियम, संविधान), ग्राम सभा (निर्णय लेनेवाली तथा लागू करने वाला) ग्राम अदालत लेख तथा बहीखाता (कृषि व्यापार तथा ग्रामीण उद्योग) स्वच्छता (शौचालय जलसम्भरण) जीवाणु जीवविज्ञान स्वास्थ्य (ग्रामीण रूपरेखा के सम्बन्ध में) बागवानी, प्राणिविज्ञान खुराक तथा पोषाहार (साधन उपलब्ध) गैस संयंत्र खाद तैयार करना आदि।

7 सामाजिक रूपरेखा

8 परिवर्तन तथा पुनर्निर्माण की शक्तियां।

## सितम्बर 11

आज विनोबाजी का जन्म दिवस है। आज उन्होंने अपने जीवन के 80 वर्ष पूरे किए हैं। ईश्वर से प्रार्थना है कि वे सौ वर्ष जीएं। कल और आज के समाचारपत्रों से पता चलता है कि उनका स्वास्थ्य काफी सुधर गया है। उन्हें खांसी तथा बुखार से आराम है।

मृत्युंजय बाबू का पत्र प्राप्त हुआ। एक अन्य मित्र से भी चार पृष्ठों का पत्र मिला था उसकी तुलना में इनके पोस्टकार्ड में बिहार में बाढ़ के कारण हुई तबाही से सम्बन्धित अधिक सूचना है। वह केवल बिहार सहायता समिति के सम्बन्ध में किसी सूचना को देना भूल गए हैं। उनका उस संस्था से बहुत दूर का सम्बन्ध है। उन्होंने गंगा बाबू तथा गांधी मेमोरियल संग्रहालय के सम्बन्ध

म तथा डा० रजी अहमद के सम्बन्ध म भी कुछ लिखा है। शायद उनके पास महिला चर्खा समिति के सम्बन्ध म कोई सूचना नही है।

●●

### एक चिडा और एक चिडी की कहानी

एक था चिडा और एक थी चिडी—
एक नीम के दरख्त पर उनका था घोसला
बडा गहरा प्रेम था दोना म
दोना साथ घासले से निकलते
साथ चारा चुगते
या कभी-कभी चारे की कमी होने पर
अलग अलग भी उड जाते।
और शाम को जब घासले म लौटत
तो तरह तरह से एक दूसरे को खूब प्यार करत
फिर घासले म साथ सो जाते।
एक दिन आया—
शाम को चिडी लौटकर नही आयी
चिडा बहुत व्याकुल हुआ।
कभी अदर जाकर खोज
कभी बठकर चारो ओर देखे।
कभी उड के एक तरफ कभी दूसरी तरफ
चक्कर काट के लौट आवे
अधेरा बढता जा रहा था
निराश होकर घासले म बठ गया
शरीर और मन दोनो से थक गया था

उस रात चिडे को नीद नही आयी
उस दिन तो उसने चारा भी न चुगा
और बराबर कुछ बोलता रहा
जस चिडी को पुकार रहा हो।

दिन भर ऐसा ही बीता
घोसला उसको सूना लग
इसलिए वहा ज्यादा देर रुक न सके
फिर अधेरे न उसे अन्दर रहने को मजबूर किया
दूसरी भोर हुई
फिर चिडी की वसी ही तलाश
वसे ही बार-बार पुकारना
एक बार जब घोसले के द्वार पर जा बठा था
तो एक नई चिडी उसके पास आकर बठ गई
और फुदकने लगी
चिडे ने उसे मार कर भगा दिया
फिर कुछ देर बाद चिडा उड गया
और उडता ही चला गया

**सितम्बर 12**

एसा दिखाई देता है कि काग्रेसजनो ने विनोबाजी के गौरव बढाने की पूरी कोशिश की है। उनमे से एक श्री खाडिल्कर अपने-आपको नही रोक सके जब उन्होने बडे गव से कहा कि—विनोबाजी म एक गुण था कि सर्वोदय सघष के सकट के समय म भी वे चट्टान की तरह डट रहे। यह सब अद्भुत धूतता की बात

है। श्रीमती गाधी का हवाई जहाज म विनोबाजी के पास पहुचना आश्रम मे रहना अब दिल्ली मे जन्म दिवस समारोह मे इन घिनौने शब्दो का कहा जाना। प्रधानमन्त्री केवल लिख सकती है परामर्श *और कष्ट दे सकती है। बचारा गोकुल भाई!* म पूरी पूरी आशा करता हू कि निषेध के मामले म जो यह परिवतन की लहर चली है, उसका वे पूरा लाभ उठाएग।

हालाकि बहुत दिनो पहले मैंने श्रीमती गाधी की बाता पर किसी तरह की आलोचना न करने का निणय लिया था अपवाद स्वरूप एक छूट लकर मैं उनकी छात्रो म सम्बधित एक टिप्पणी (जिस उन्होंने कई तरीको स दोहराई है) पर कुछ कहना चाहूगा।

छात्रा के लिए हमारा दृष्टिकोण क्या है इसपर बोलते हुए और बाद म मेरे या मरे साथिया का नाम लिए बिना उन्होने कहा— इन लोगो के लिए छात्र कोई अहित नही कर सकते। वे बसें जला सकते थे लट सकते थे और किसी प्रकार की शरारत कर सकते थे किन्तु उनके लिए (अथ हमार लिए) वे अति *पावन और पवित्र थे।*

गुजरात और बिहार सघर्षो मे छात्रो ने जितनी महत्त्वपूण भूमिका निभाई है उतना ही वे भविष्य म भी निभाएग। मैं समझता हू कि छात्रा क प्रति न्याय के लिए जो उनपर तथा मुझपर अपमानजनक शब्द कह गए है उनका उत्तर दू। यह सत्य है कि कई मौका पर छात्रा न बसो रेलवे स्टेशन को जलाया है रेल पटरिया उखाड़ी है अपन अध्यापको को पीटा है और इसी तरह की अय बातें की है। कोई भी व्यक्ति जिस छात्रों और इस देश क युवावग के प्रति जरा भी जिम्मेदारी का एहसास है इन कायवाइया के लिए क्षमा नहीं करेगा। गरजिम्मेदार राजनतिक कायकर्ताओ ने कुछ मौका पर अति उत्साह तथा गलत उम्मीद स प्रोत्साहन दिया होगा कि यह सब कुछ क्रान्ति का—

हिंसात्मक क्रांति के लिए मंगलाचरण है, किन्तु इन तत्त्वों के अलावा कोई भी छात्र हिंसा को क्षमा नहीं करेगा। तब आपको इस सम्बन्ध में क्या करना है? स्पष्ट है कि सबसे महत्त्वपूर्ण बात है कि छात्रों को समझाने की कोशिश करें। इस तरह का व्यवहार व क्या करते हैं? छात्रों के नेताओं में कुछ अपराधी आन्त के हो सकते हैं और शायद उनके गिरोह में कुछ हुल्लड़-बाज होंगे, पर वे छात्र होंगे—यह भी जरूरी नहीं है। किन्तु छात्र अशान्ति का वातावरण अपराध से पैदा नहीं किया जा सकता। इसके कारण कुछ अनुपयुक्त शैक्षिक पद्धति में हैं, बेरोजगारी के कारण नैराश्य में हैं तथा सामाजिक आर्थिक विकास की गलत व्यक्तियों की नीतियों में है। जड़ में दरअसल ये समस्याएं हैं जिन्हें श्रीमती गांधी को पकड़ना चाहिए क्योंकि वे प्रधानमंत्री हैं और आज व्यावहारिक ढंग से तानाशाह हैं। उनके 20 सूत्री कार्यक्रम को यदि लागू भी किया जाए तो वह केवल सतही होगा। और इन्हीं दिनों कोई छात्र अशान्ति बड़ी शक्ति से फूट पड़ेगी।

किन्तु आप मेरे तथा जिन्होंने मेरे साथ काम किया, उनसे क्या अपेक्षा करते हैं? यह सही है कि हमने छात्र हिंसा को समझने की कोशिश की है। मैंने कम से कम कभी क्षमा नहीं किया था और इसका प्रभाव कम नहीं समझा किन्तु निश्चयात्मक रूप से जो किया है वह यह है कि मैंने लोगों की अंधी नाराजगी और युवा वर्ग के आवेश को शान्तिपूर्ण क्रान्ति की ओर मोड़ा है। गुजरात के छात्र संघर्ष पर मेरा कम प्रभाव था किन्तु इस अग्रगामी संघर्ष के प्रति ईमानदारी बरतते हुए यह कहना होगा कि अधिकांश छात्र नेता हिंसा के विरुद्ध थे। यह दिलचस्प बात है कि सबसे ज्यादा विषाक्त तथा आग से खेलने वाले छात्र नेता जो खुले आम हिंसा की बात कहते थे अब श्रीमती गांधी के बाड़े में आ गए हैं।

बिहार के सम्बन्ध में स्थिति यह है कि जो भी हिंसा हुई,

यह सघष के साथ मेरे प्रसग से परे हुई। उसके उपरान्त छात्रो न अनुशासित सिपाहियो की तरह व्यवहार किया यद्यपि उनम अधिकाश सभी परिस्थितियो म शान्तिपूण ढग अपनाने के अनुयायी नही थे किन्तु सिवा उन सद्धान्तिक आरक्षणो के उन्होने शान्तिपूण ढग से व्यवहार किया कुछ मौको पर अत्यधिक उत्तेजना के बावजूद जसाकि 4 नवम्बर को हुआ जब हमपर अश्रुगम छोडी गई तथा लाठिया बरसाई गइ। मैं यह नही कह रहा हू कि सघष के दौरान कोई हिंसात्मक घटना नही हुई किन्तु जो थोडी सी घटनाए हुइ भी वे भडकाने वाले एजेंटो (अधिकाश सी० पी० आई० के लोग) द्वारा अत्यधिक उत्तेजना के फलस्वरूप था या नेता की कमी के कारण।

अत श्रीमती गाधी के लिए यह कहना गलत है कि हमारे लिए छात्र कोई नुकसान नही कर सकत। जब भी मौका प्राप्त हुआ हमन उनकी भूलें बताइ और वकल्पित कारवाई के सुझाव दिए।

किन्तु बिहार सघष चल रहा था और मैं कितना चाहता था कि शिक्षा तथा समाज के सामाजिक आर्थिक ढाचे म क्रान्ति लाई जाए क्योकि केवल इससे ही छात्रों की आकाक्षाए पूरी हो सकती थी। उत्तर निरन्तर मिल रहा था किन्तु क्रान्तिकारी आसारों से डरकर श्रीमती गाधी ने इस माग को रोकने का प्रयास किया है। लेकिन यह माग स्थायी तौर पर नही रोका जा सकता। मैं नही समझता कि सघष के दबाव और दखल के बिना राष्ट्रीय जीवन के किसी पहलू म किसी प्रकार का क्रान्तिकारी परिवतन लाया जा सकता है। वस्तुत बहुत से परिवतन तो सघष के दौरान ही कर लिए जाएगे और शष सघष के परिणामस्वरूप लोकतान्त्रिक ढग से कानून बनाकर कर लिए जाएगे। जनता की सीधी कारवाई के परिणामस्वरूप जो परिवतन आएग उन्ह बाद म कानून द्वारा नियमित किया जाएगा। सघष के दबाव या दखल के फलस्वरूप

जो सीधे परिवर्तन किए जाएगे या कामचलाऊ रूप म (कानून द्वारा) किए जाएग, वे कइ प्रकार के होंगे। असहयोग नागरिक प्रतिरोध नागरिक अवना, औद्योगिक क्षेत्र म यह हड्ताल से सीधे प्रबन्ध हाथ म लेने की व्यवस्था तथा उद्योगा का सचालन—इसके लिए वहुत ही अनुभवी सचालनवग तथा टेड यूनियन एकता की आवश्यकता हागी।

पिछले 10 सप्ताहा मे जिन लोगो को मैंने पत्र लिखे हैं, उनके नाम ये हैं

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | शिवनाथ प्रसाद (बहनोई) | 1 पत्र | पटना |
| 2 | टी० अब्राहम (मेरा सचिव) | 2 पत्र | पटना |
| 3 | गुलाब यादव (मेरा सवक) | 2 पत्र | पटना |
| 4 | जयनारायण (सहायक मित्र) | 2 पत्र | पटना |
| 5 | जीवेश (वहन का पाता) | 1 पत्र | पटना |
| 6 | गगाशरण सिन्हा (मित्र) | 1 पत्र | पटना |
| 7 | अनिल प्रसाद (भतीजा) | 1 पत्र | पटना |
| 8 | श्रीमती मालती सिन्हा (मित्र) | 1 पत्र | बम्बई |
| 9 | रफीक खा (मित्र) | 1 पत्र | नई दिल्ली |
| 10 | सुगाना दास गुप्ता (मित्र) | 1 पत्र | वाराणसी |
| 11 | डी० बनसी (भतीजा) | 1 पत्र | पटना |
| 12 | सुशीला सिन्हा (मित्र) | 1 पत्र | पटना |
| 13 | प्रभा चौधरी (मित्र) | 1 पत्र | बलिया |
| 14 | जगदीशसिंह (मित्र) | 1 पत्र | बलिया |
| 15 | स्नेहमयी प्रसाद (मौसी) | 1 पत्र | पटना |
| 16 | विभासिंह (मेरी पुत्री की तरह) | 1 पत्र | पटना |
| 17 | कुसुम देशपाडे (मेरी पुत्री की तरह) | 1 पत्र | पौनार |
| | | जोड 20 पत्र | |

सितम्बर 14

आज के 'हिन्दुस्तान टाइम्स' म यू० एन० आई० की रिपोट है जिसम श्री ब्रह्मानन्द रेडडी के मद्रास का भाषण है और जिसकी अन्तिम पक्तिया इस प्रकार हैं। एक प्रश्न का उत्तर देत हुए उन्होने कहा कि 'गिरफ्तार किए गए व्यक्तियो म म तीस प्रतिशत सरकार द्वारा रिहा कर दिए गए हैं।' काश कि यह पूछा गया होता कि कुछ पकडे गए लोगो का ब्योरा दें और जो रिहा किए गए उनकी कुल कितनी सख्या है और पकडे गए अथवा रिहा किए गए व्यक्तियो म कितने राजनतिक थ और कितने तस्कर थ।

आज के 'ट्रिब्यून' म उसी भाषण की तीन कालम शीष मे यह रिपोट छपी है कि 'मीसा के अधीन पकड गए कैदी पहले ही रिहा कर दिए गए—रेडडी।' दोनो रिपोट इस सम्बन्ध म सहमत हैं यद्यपि ट्रिब्यून न उस अधिक स्थान दिया है और हिन्दुस्तान टाइम्स म एक कालम शीष म कहा गया है—'विद्रोह शीघ्र ही समाप्त होगा—रडडी' (विद्रोह से आशय नागा मिजो क्षेत्र स है)।

ट्रिब्यून की पी० टी० आई० रिपोट मे रेडडी न इस तरह कहा, बनात हैं (बडे-बड अक्षरो मे मुख्य शीष समाचार)—'पूरे देश म सामान्य स्थिति होने के कारण आपातस्थिति लागू करन स अब तक जितन लोग मीसा के अधीन गिरफ्तार किए गए थ उनम स तीस प्रतिशत रिहा कर दिए हैं—गहमत्री द्वारा यह स्वीकार किया जाना बहुत महत्त्वपूण है कि सारे देश म सामान्य स्थिति हो गई है।

सेवा में,                                                                 चंडीगढ़
सचिव गृह विभाग,                                                  15 9 1975
भारत सरकार
नई दिल्ली ।

महोदय

आज की तारीख तक मेरे 7 7 75 के पत्र का कोई उत्तर प्राप्त नही हुआ है । इस पत्र म मैंने बिहार या राज्य म किसी समीपवर्ती स्थान म स्थानान्तरण के लिए प्रार्थना की थी । मैं अब उस प्रार्थना को दोहरा रहा हू और आशा करता हू कि इसका अनुकूल उत्तर प्राप्त होगा ।

इसके अतिरिक्त एक और भी मामला है, जिसकी ओर आपका ध्यान आकृष्ट करना चाहता हू । इस सप्ताह को छोडकर, जो इस महीने की 10 तारीख स प्रारभ हुआ है अब तक मैं 10 से अधिक सप्ताह से नजरबन्द हू । वर्तमान नियमो के अनुसार प्रति सप्ताह दो पत्र की दर म मैंने अभी तक 20 पत्र लिखे हैं । इनम स केवल एक पत्र कुसुम देशपाडे[1] को मिला दिखाई देता है जैसाकि उसके पत्र स पता चलता है । और दूसरो म स किसीका भी उत्तर प्राप्त नही हुआ और मेरे पास पक्की सूचना है कि अधिकाश पत्र सम्बधित प्रेषितियो के पास नही पहुचे ।

जो पत्र मैंने लिखे थे उनम से कुछ मित्रो और कुछ रिश्तेदारो को थे । एक नजरबन्द रिश्तेदार और मित्र दोनो को पत्र लिख सकता है । ब्रिटिश शासन के दिनो म भी यह व्यवस्था थी । कुसुम देशपाडे दूर स भी मेरी रिश्तेदार नही है यद्यपि वह मुझे इतनी ही प्रिय है जितनी की पुत्री (वस्तुत यह स्पष्ट है कि इसके मामले म अपवाद किया गया है) ।

अत महोदय, यह तथ्य कि मेरे 20 पत्रो म स 19 पत्र रोक लिए गए है यह केवल सेंसरशिप का मामला नही है । मैं समझता

1 कुसुम देशपाडे पौनार मे आचार्य विनोबा भावे के आश्रम में रहती हैं ।

हू कि नजरबद के रूप म मर जो अधिकार हैं उनस मुझे गभीरता पूवक वचित किया गया है। मुझे विश्वास है कि इस मामले पर गभीरतापूवक विचार किया जाएगा और भूल सुधार किया जाएगा।

भवदीय
—जयप्रकाश नारायण

सितम्बर, 18

आज रात श्री बी० सा० शुक्ला न समाचारपत्रो को एक प्रमाणपत्र दिया है—'अधिकाश समाचारपत्र अब अच्छा व्यवहार कर रह हैं। क्या अदभुत बात है! एसा दिखाई दता है कि इन लोगो न अपना पूरा मानसिक सतुलन और विवक खो दिया है। वे अनुभव नहीं कर रह हैं कि वे कितने हास्यास्पद लगते हैं जसाकि श्रीमती गाधा का लोकतत्र।

आज रात (8 30 बजे) मुझे पी० जी० आई०[1] की अतिथिशाला म भेज दिया गया। घूमन के लिए यहा सुदर लान है। नर्सें मेरी देखभाल नही करेंगी। डा० कालरा प्रात और सायकाल आएग। कभी-कभी डा० खत्री भी शायद आ जाए। डा० चुटटानी तथा डा० मेहरा भी कभी कभी आएगे।

*सामान्य स्वास्थ्य के लिए कदम आग बढे हैं।* डा० कालरा ने मेरी 9 30 बजे रात परीक्षा की—नब्ज 80 नेप कुशल।

1 चडीगढ में पोस्ट ग्रेजुएट इस्टीटयट आफ मेडिकल एजुकेशन तथा अन सधान, जहा जयप्रकाशजी बन्दी किए गए।

2 पी० एन० चटटानी निदेशक पी० जी आई ।

सितम्बर, 19

नई जगह के कारण ठीक प्रकार से नींद नहीं आई। डॉक्टर वालरा प्रात 7 45 बजे आए। नाड़ी गति 80, ताप कुशल। धूप के कारण प्रात की सैर बन्द करनी पड़ी। कल से प्रात की सैर सात बजे से होगी।

सितम्बर, 20

आज सुबह समाचारपत्रों में 'धर्मनिरपेक्षता समाजवाद तथा लोकतन्त्र के शिक्षकों के पहले अखिल भारतीय सम्मेलन की काम वाही की रिपोर्ट देखी। श्रीमती गांधी शिक्षकों की इस संस्था की कुलपति हैं। इस संस्था में विख्यात उपकुलपति तथा विद्वान प्रोफेसर हैं जैसे श्रीमती सुभद्रा जोशी (शिक्षकों की कोषाध्यक्ष), डॉ० के० एल० श्रीमाली (शिक्षकों के अध्यक्ष) प्रो० रशीदुद्दीन खाँ और शेष।

अब अब भारत को और भारतीयों को धर्मनिरपेक्षता समाजवाद और लोकतन्त्र के विषय में फिर से शिक्षित करना पड़ेगा। पुराने शिक्षक—गांधी, नेहरू पटेल, प्रसाद, आजाद, सी० आर० और शेष पितामह अब पुराने पड़ गए हैं। अब श्रीमती गांधी और अन्य दूसरे शिक्षकों द्वारा रेडियो जी हुजूरी इत्यादि द्वारा, इन महान् सिद्धान्तों के सम्बन्ध में पढ़ाया जाएगा। पहला पाठ है—विरोधी दल को मजबूत न होने दिया जाए (नहीं तो श्रीमती गांधी जैसी साहसी औरत का नाश हो जाएगा), दूसरा पाठ है—विरोधी नेताओं को जेल में (या नजरबंद) कर दें, नागरिक स्वतन्त्रता नष्ट कर दें तथा समाचारपत्रों की स्वतन्त्रता को भी दबा दें, तीसरा पाठ है—मतभेद आलोचना, फूट विरोध पैदा करके लोगों का

पेट झूठ से भरें और तब तक झूठ बोलते जाए जब तक कि उनका मस्तिष्क नही धुल जाता ।

(आज मैं थकान महसूस कर रहा हू । य टिप्पणिया कल जारी रहेंगी ।)

तारकुडे आज आए थे । उनकी बाता को नोट किया है और कल उनपर टिप्पणी की जाएगी ।

**सितम्बर, 21**

तो इसलिए नई दिल्ली की घबराई हुई इस महिला के अनुसार हम सब—श्री मोरारजी देसाई, श्री अशोक मेहता श्री अटल बिहारी वाजपेयी श्री चन्द्रशेखर श्री रामधन और बहुत-से अन्य व्यक्ति श्रीमती गाधी उनके परिवार मुख्यमत्रियो और इनका समथन करनवाले अन्य लोगो का विनाश करने की योजना बना रहे हैं। वह यह स्पष्ट नही कर रही हैं कि यह कसे किया जाना था और विनाश का सही अथ क्या है ? मैंन श्रीमती गाधी को नई दिल्ली की घबराई हुई महिला कहा है—अवश्य वह घबराई हुई थी—लगभग अपना विवक खो चुकी हैं क्योकि जनमत उनके विरुद्ध हो गया है। उन्ह भय है कि आगामी चुनाव म वे हार जाएगी अत उनके लिए एक कूट योजना तैयार की गई। किसने तैयार की यह अभी रहस्य है , किन्तु इस सम्बन्ध म यहा जो बात देखने की है, वह यह है कि घबराहट के कारण श्रीमती गाधी ने धमनिरपेक्षता, समाजवाद और लोकतत्र के शिक्षका को विरोधी दल के लोगो के उनके तथा परिवार को नष्ट करने की अधर्मी योजना के बारे म कुछ नही कहा बल्कि भारत के और विश्व के कम जानकारी रखनवाले लोगो को गुमराह करने की योजना के अधीन ऐसा किया गया । लोकतत्र को दबाने को न्यायसगत सिद्ध

करने के उद्देश्य स यह झूठ जानबूझकर बोला गया। जसे जसे समय बीतता जाएगा मेरा अनुमान है कि वह इससे और बड साहसी झूठ बोलेंगी। आखिरकार उस गलत कहनेवाला भी तो कोई नही है और यदि कोई है ता प्रत्युत्तर देकर उसे प्रकाशित करने का कोई साधन नही है, सिवा भूमिगत ढग से छपवाकर इश्तहार बाटने के, जो बहुत कारगर नही है।

तारकुन्दे न मुझे कल बताया कि श्रीमती गाधी का एक तरफा प्रचार का पहले जसा ही असर हो रहा है। बम्बई म उन्होंने बुद्धिजीविया का अपना सिर हिलाते और कहत सुना कि देखा आखिरकार अब अधिक अनुशासन है और अवश्य ही विरोधी लोग बहुत दूर हट गए है। इस प्रकार बुद्धिजीविया का विश्वासघात प्रारम्भ हो गया है। अब डूबते नाव को चूहा ने छोडना शुरू कर दिया है।

शिक्षको के सम्मलन मे श्रीमती गाधी के काय की चचा करत हुए मैं उनके हिन्दुस्तान टाइम्स (सितम्बर 20) मे छप भाषण के कुछ उद्धरण नीचे दूगा।

जिस विचार को मैंने प्रारम्भ स ही जाहिर किया कि (श्रीमती गाधी की कारवाई 25 जून क मेरे इस निणय के फलस्वरूप) जब तक उच्च यायालय उनकी अपील पर निणय न दे दे, वे प्रधान मत्री का पद छोड दें और उसके लिए सत्याग्रही भर्ती किए जाए जो उनके निवासस्थान या उतन समीप (जितना अनुमत्य हो) जाए और इस प्रकार नागरिक अवज्ञा करें। जसी मुझे आशका थी इस योजना पर बहुत विस्तत रूप म और बहुत समय पहले मैंने सोचा था और योजना बनाई थी। 25 जून के मेरे उस प्रस्ताव का भारतीय लाकतत्र के सिर पर एकसाथ चोट से इसका कोई सम्बन्ध हो सकता है या नही किन्तु इसम कोई सदेह नही है कि यह योजना बनाइ गई थी कि श्रीमती गाधी और जिन्होंने काग्रेस और सी० पी० आई० का समथन किया हो, उन्हे कभी भी

सत्ता से न हटाया जाए। इसकी कोई चिन्ता नहीं है कि जनता या मतदाता क्या समझते है और क्या चाहते है। यह उद्देश्य सामने रखकर बहुत समय पहले बड़े ध्यानपूर्वक लक्ष्य निर्धारित किए गए। बिहार संघर्ष और दिल्ली सत्याग्रह जिसकी एक सप्ताह के लिए योजना बनाई गई थी और 25 तारीख को सार्वजनिक सभा में घोषणा की गई थी ये केवल सुविधाजनक बहाने थे। यह सब कुछ श्रीमती गांधी द्वारा कहा हुआ बताते है।

श्रीमती गांधी ने कहा कि हम इस दिशा में नहीं खिसके हैं। यह मार्ग बहुत सोच विचार तथा सभी संभव विकल्पों को तौलकर चुना गया है। (हिन्दुस्तान टाइम्स 20 सितम्बर)। प्रश्न यह है कि इसकी योजना कहां तैयार की गई? कांग्रेस कार्यकारिणी में नहीं अन्यथा इसका पता चल जाता। क्या कार्यकारिणी में कभी इसका अनुमोदन किया? ऐसा दिखाई नहीं देता। क्या केबिनेट की राजनीतिक मामलो की समिति या तथाकथित भीतरी केबिनेट जिनके सदस्यों के बारे में कोई नहीं जानता उसीने इसकी योजना तैयार की? उत्तर नहीं में दिखाई देता है। क्या गृहमन्त्री को इस योजना की व्यापकता गहराई और इरादा का पता था? उत्तर फिर वही दिखाई देता है—नहीं। स्पष्टत इसकी योजना प्रधानमंत्री के गोपनीय विश्वासपात्रों, जिसमें रूस के हिमायती सदस्य हैं द्वारा उनके रहस्य कोठरी में तैयार की गई होगी। इनमें एक या दो रूस के दूतावास के भारतीय सेल के किसीके साथ निकट का सम्पर्क तथा नियमित पत्राचार होता होगा। मुझे विश्वास है कि एक दिन यह रहस्य खुलेगा किन्तु यह मेरा अनुमान ही है।

यहां एक और उद्धरण दिया जाता है कि श्रीमती गांधी ने कहा कि लोकतन्त्र में अन्तत जनता की आवाज होती है। हमने लोगों का मुंह बन्द तो नहीं किया है। थोड़े में लोग नजरबन्द थे और आज भी कुछ विरोधी दल के सदस्य सत्याग्रह तथा उसी

तरह की बातें कर रहे हैं।

श्रीमती गाधी न कहा कि व विरोधी दल की आलोचना या सत्याग्रह के विरुद्ध नही हैं किन्तु बहुत ही अल्पसख्यकों द्वारा बहुत सख्यको के मुह ब द करन के मैं विरुद्ध हू।

श्रीमती गाधी ने यह स्पष्ट नही किया कि किस प्रकार अल्प सख्या बहुत बडी सख्या के लोगो का मुह ब द कर सकती है। यह कहा किय, गया तथा कमे ? सत्यनक्ति सहित कुछ अल्पसख्या के लोग शायद ऐसा कर सकें, किन्तु एक शान्तिमय सघष इस करने की कोशिश कस कर सकता है ? और मुह ब द करने का क्या अथ है ? पटना मे 16 नवम्बर 1974 को काग्रेस का प्रदशन बुरी तरह असफल रहा जबकि लोगो को बसा, गाडियो ट्रको, नावा से मुफ्त लाया गया था। माग म मुफ्त भोजन दिया गया था तथा कुछ नय कपडे बाट गए थे। सत्तारूढ काग्रेस और उसका पूरा प्रशासन इसे बडा सफल बनाने मे जुटा हुआ था। वहा पर श्रीमती गाधी का विचित्र बालक श्री बरुआ भी अपनी शक्तिशाली बुद्धि का लाभ दन और इस आयोजन को पूरी तरह सफल बनाने के लिए साहसी काय के नेता के रूप म वहा थे। किसीके मुह ब द करने की क्या एक भी घटना हुई ? किसी भी एक व्यक्ति न रिपोट की— कि किसी व्यक्ति ने किसी व्यक्ति के भाग लेने के लिए पटना जान से रोका ?

और 18 तारीख की सावजनिक बठक क्या एक अल्प सख्यको का बहुसख्यको का मुह ब द करने का उदाहरण नही है ?

श्रीमती गाधी ने विरोधी दल द्वारा अब भी सत्याग्रह सगठित करने की बात कही है। तानाशाही शासन मे मैं पहली बार सत्याग्रह की बात सुन रहा हू। समाचारपत्रा म मैंन कुछ नही देखा। यदि श्रीमती गाधी फिर झूठ नहा बाल रही हैं तो मुझ प्रसन्नता है कि यह हा रहा है। इसका अथ है कि अग्नि अभी है और उसके शोले इधर उधर यदा-कदा दिखाई देते हैं। गाधीजी

के सत्याग्रह सघष के दिना म भी इसी प्रकार हुआ करता था।

श्रीमती गाधी कहती हैं कि उन्हाने लोगा की जबान नही बन्द की है—अच्छी बात है। पकवान का सबूत उसके खाने म है। वह कहती हैं कि लोकतन्त्र जनता की अन्तिम आवाज़ है।

जी हा—उन्होंने विहार म लोगो की आवाज़ नही सुनी जबकि यह आवाज अपनी अभिव्यजना म बिलकुल स्पष्ट थी। उन्हाने कहा कि इस विषय का निणय अगले चुनाव म होगा। मैंन उनकी चुनौती स्वीकार की।

प्रमाण रूप म पकवान के कारण सामने आ रह हैं। श्रीमती गाधी के दशनानुसार जनता की आवाज़ केवल चुनाव के समय ही अभिव्यक्त होनी चाहिए। अन्य किसी समय भी जनता की आवाज को मान्यता नही है और न हा उस अभिव्यक्त करने का उसका अधिकार है। हा, एक अपवाद है कि जब जनता अपनी ओर से उनके घर म पहुचे, उनसे त्यागपत्र न दन की प्राथना करे और उन्हे अनाथ न होन द उस समय जनता की आवाज को अधिक मान्यता है और उसको अवश्य सुना जाए और उसका पालन किया जाए। यह कसा पाखण्ड है! यह नही होगा। अगल वष के प्रारम्भ मे लोकसभा के चुनाव म हम दखना है कि जनता की आवाज़ को उनके हित म बन्द कर दिया जाता है कि मताधिकार दकर उसे व्यक्त करने का अधिकार दिया जाता है।

ट्रिब्यून (20 सितम्बर) के मुखपष्ठ पर शिक्षको के पहले अधिवेशन के उद्घाटन इत्यादि और समारोह का चित्र है। मेरे मित्र डा० के० एल० श्रीमाली श्रीमती गाधी के बाद बठे दिखाई देत हैं। उनके चहरे पर पूण सतोप के भाव दिखाई दे रह है। जसे ही मैं उस चेहरे को देखता हू, मुझ उनका वह चेहरा याद आ रहा है जब कामराज योजना के अधीन उन्ह नेहरू ने अपन मन्त्रिमण्डल से हटा दिया था, क्योकि श्रीमाली के अनुसार उनस धीरेन्द्र ब्रह्मचारी के योगाश्रम के लिए निधि सग्रह करने के लिए कहा गया

या जिसम वह असमथ रहे। श्रीमनी गाधी उस समय धीरेन्द्र ब्रह्मचारी और उनके आश्रम म व्यक्तिगत रुचि रखती थी। इस तरह श्रीमाली के व्यवहार से वह नाराज हो गइ और जब उनके पिता ने मत्रिमण्डल म परिवनन किया तो श्रीमाली का हटा दिया जाना है। श्रीमाली के अनुसार डा० के० जी०[1] मईन्नेन का नहरू ने उन्हे मनाने के लिए भेजा था, किन्तु व अपन निणय पर अडिग रहे। उनका कहना था कि योगाश्रम को सहायता दना न्यायसगत नही है क्योकि उनके पास पहले स दी गई राशि का उचित लेखा जोखा नही है। उन्होने कुछ सद्धातिक प्रश्न भी उठा दिए थे, किन्तु परिणाम यह हुआ कि व शिक्षामत्री के पद स खुद हटा दिए गए। उस समय वे कितन कटु ग्रालोचक थे और अब इस उपकुलपति के चेहरे पर सौंदय के चिह्न। वाह लोग किस प्रकार बदल जात हैं।

सितम्बर 24

बर्ट्रेंड रसल की आत्मकथा की तीसरी जिल्द समाप्त की। इस पुस्तक स उस व्यक्ति का जो चित्र उभरता है वह बहुत ही आकषक प्रशसनीय और महान है। किसी न उनको सभ्यता का आभूषण की सज्ञा दी है। यह सुन्दर व्याख्या है। मैं बर्ट्रेंड रसल का 'मानवता का आभूषण' समझता हू। मानव समुदाय के विकास की अभी आशा है क्योकि बर्ट्रेंड रसल जस महानुभाव चाहे कइ शताब्दियो के बाद काल के गभ से उदित होत हैं।

इस पुस्तक के अन्त म 'पुनश्च' बहुत ही हृदयस्पर्शी है। अतिम शब्द रसेल की प्रौढता के द्योतक हैं

यदि मैं जीवन जीया हू तो उससे दृष्टि पाने के लिए जीया

1 दिवगत डॉ के जी सईदैन भारत सरकार के शिक्षा सलाहकार थे और 1964-66 तक शिक्षा आयोग के सदस्य थे।

हूं—व्यक्तिगत तथा सामाजिक दोनो। यह देखने के लिए कि महान क्या है, सुन्दर क्या है और सौम्य क्या है। समय के ऐसे जीवत क्षणो के भीतर की आवाज सुनने के लिए ताकि विवेक कर सकू – सामाजिक—उस समाज की कल्पना करने के लिए, जिसे बनाया जाता है जहा व्यक्ति निर्बाध अपना विकास करेंगे, जहा घणा और लालच तथा ईर्ष्या मर चुकी होगी क्योंकि उन्हे पालन पोषण करनेवाला कोई नही होगा। मैं मानता हू कि ये चीजें और विश्व अपनी सभी आतको के भी मुझे विचलित नही कर सका।

कितना महान दृष्टिकोण है—भविष्य मे विश्वास!

## सितम्बर 25

अपार प्रसन्नता का दिन था। बहुत ही सुन्दर आश्चय वा ि्न जब सुगाता दरवाजे पर आए। उनके पीछे डिप्टी कमिश्नर थे। मैंने उन्हें गले लगाया और पूछा—'कसे आए?' एसा हुआ कि दिल्ली मे विश्वविद्यालय अनुदान आयोग की बठक मे पी० एन० धर स मिले। बातचीत के दौरान उन्होने उन्हें बताया कि वे मुझे मिलने के बन्त इच्छुक हैं। धर ने कहा क्या नही जाए और उनस मिलें। सुगाता ने पूछा कि यह मुलाकात क्या कुछ मिनटो तक ही रहेगी? धर ने कहा नही जितना समय चाहे ले सकते हैं। यह धर की कृपा थी। मैंने सुगाता स कहने को कहा कि मैं उनका आभारी हू किन्तु खेद है कि मेर मन के अनुसार धर बुरी सगत क कारण गिर गए हैं। सुगाता शाम को दूसरी बार मिलने आए। इन भटो म डिप्टी कमिश्नर हर समय साथ रहे।

## सितम्बर, 26

आज तीन महीने की नजरबन्दी पूरी हुई है। ऐसा अनुभव होता है कि अब जल्दी जल्दी दिन बीत रहे हैं किन्तु साथी के अभाव के कारण समय बडी कठिनाई से बीत रहा है। पर ऐसा दिखाई देता है कि तानाशाही के गत में गिरना रुक गया है। अल्पावधि के अलावा स्थायी तौर पर यह कहना कठिन है। कल सुगाता कह रहे थे कि जिन क्षेत्रों मे वे गए हैं उनमे यह सामान्य धारणा है कि अगल वर्ष संसदीय चुनाव होगे। यदि ऐसा हुआ तो यकीनन लोकतंत्र वापस आएगा यद्यपि आपात-स्थिति नही हटाई जाएगी और समाचारपत्र पूरी तरह स्वतंत्र नही होगे किन्तु समाचारपत्र जेल म अवश्य दिए जाएगे। विचार व्यक्त करन और मेल मिलाप में अधिक स्वतंत्रता होगी।[1]

## सितम्बर, 28

कल (सितम्बर 27, शनिवार) मेरे लिए अच्छा दिन नही था। जसे ही मैं शौचालय म बठा, मेरे पेट मे भयानक दद हुआ। पहले मैंने सोचा कि यह टल जाएगा किन्तु यह जा नही रहा और अधिक तीव्र हो गया। मुझे अत्यधिक पसीना आने लगा, बेहोशी होन लगी और बहुत कमजोर हो गया। उसमे हाथ मुह धोन तथा अपने बिस्तर पर लौटने मे कठिनाई हुई। मैंने डाक्टर कालरा को बुलवा भेजा और डॉ० चट्टानी को सूचित करन को कहा। यह दद कद घटे रहा। डॉक्टरो न दवा दी। सारा दिन बिस्तर म रहा। केवल तरल पदाथ लिए तथा रात दिन का थोडा-चावल और

1 श्री सुगाता दास गुप्ता जयप्रकाशजी द्वारा वाराणसी में स्थापित गाधी अध्ययन इंस्टीट्यूट के निदेशक।

दही। निदान जो कुछ भी हा करें, मरे जीवन मे इस प्रकार का यह पहला अनुभव था। अत्यधिक पसीना दद तथा कमजोरी के कारण मैंने पहले यह सोचा था कि यह दिल का दौरा है किन्तु दद निचले पट म था। हृदय रक्तचाप इत्यादि सब सामाय थ। ई० सी० जी० की गई और कुछ नई बात नही मिली।

आज मुझे काफी आराम है। लॉन म 20 मिनट की सर की —6 30 वजे शाम।

सितम्बर, 29

ट्रिब्यून म तीन काम्म शीप म श्री जगजीवनराम का भाषण छपा है जिसम बडे आग्रह स कहा गया है— 20 सूत्री कायक्रम लागू करने के लिए प्रधानमत्री का नेतत्व महत्त्वपूण है। मैं हैरान हू कि वफादारी की इतनी ओछी घोषणा। क्या इसके पीछे कोई छिपा कारण है या वफादारी की नियतकालिक प्रतिना? विश्वास न ी ाता कि इस प्रकार की चापलूसी जगजीवन बाबू जस व्यक्ति करें। कितना अध पतन है!

कितने खेद का विषय है कि किसी न भी जगजीवनराम म नही पूछा कि *प्रधानमत्री के नेतत्व म 10 सूत्री कायक्रम क्या* असफल रहा? शायद विरोधी दल ना ही विश्वासघात है जिन्हे दोषी ठहराना था उन्ह।

आज के ट्रिब्यून म यह घोषणा की गइ है कि पूण मद्यनिषध किए जाने की सम्भावना है। कितनी आश्चयजनक बात है! राज नतिक चालबाजी के बावजूद यह बहुत ही उत्कृष्ट बात होगी। राजनतिक चाल यद्यपि विनोबाजी को कायल करने और सर्वोदय सघप को शात बनाने तथा केवल प्रचार करने की है तथा जयप्रकाश एव उनके मित्रो को, श्रीमती गाधी जसी गाधी भक्त की

तुल्ना म अगावत करना है इसका आगामी चुनाव मे भी लाभ होगा। हा मुझे इसपर तनिक भी आपत्ति नही है। जहा तक मेरा सम्बध है लोकतत्र के लिए सघप तथा भ्रष्टाचार कुशासन इत्यादि के विरुद्ध लडाई जारी रहगी। मेरा अन्तिम लक्ष्य सम्पूण क्रांति है।

सितम्बर 30

मिस्र के राष्ट्रपति सादात अभी भी न केवल पश्चिम के वल्कि सपूण अफ्रीका एशिया के देशो के सभी नताओ के पक्के सहायक हैं। चयरमन माओ त्से तुग अपन आपमे एक वग हैं और निस्सदेह वे महापुरुष है। उन्ह निकालकर आज अफ्रीका एशिया म कोई नही है जिसकी सादात से तुलना की जा सके। राष्ट्रपति नासर की पचवीं बरसी पर काहिरा मे उनकी भाषण की स्मृति अभी तक मर मन म है। उन्होने कितने साहसपूण और स्पष्ट शब्दो म कहा था कि रूस उनके साथ है जबकि अमरीका इसरायल को घातक अस्त्र तथा विशेषज्ञ भेज रहा है। इन हालात म उस 22 अक्टूबर, 1973 को युद्धविराम स्वीकार करना पडा। सोवियत यूनियन के साथ सम्बधो म सुधार उस समय हुआ जब 1972 म भूतपूव राष्ट्रपति रिचड निक्सन मास्को गए। उस समय एक सयुक्त विज्ञप्ति निकाली गइ जिसम पश्चिम एशिया म सनिक तनाव कम करने को कहा गया था। उस समय मैं पूरी तरह अस्त्र शस्त्र म सुसज्जित नही था। इसरायलिया से 10 कदम पीछे और मरी भूमि पर उनका कब्जा — (ट्रिब्यून सितम्बर 30)। राष्ट्रपति ने कहा— यह बयान हमारे लिए कमर तोडन के बराबर था। पूरा भाषण ही असाधारण है और इसका एक कतरन मैं अपने पास रख रहा हू।

हमारे देश के शासकों म क्या कोई ऐसा है जो इतने साहस से इतने स्पष्ट शब्दो मे कह सके ? यह देशभक्ति की चरम सीमा है। ईश्वर जानता है कि हमारे देश मे निणय लेने और सरकार के बडे बडे सस्थाना तथा राजतत्र मे रूसी कितना घुस चुके हैं।

**अक्टबर, 1**

हिन्दुस्तान टाइम्स का मुख्य समाचार है— विश्वविद्यालय को कानून मे बचने के लिए शरणस्थल नही बनाया जा सकता—प्रधानमत्री ।' ठीक है किन्तु मत्री बनने मे कोई कानून से नही छट सकता चाहे वे प्रधानमत्री ही क्यो न हो। सघप का कुल उददेश्य ही यह है। चुने जानपर जिन लोगा के हाथ मे सत्ता आई है वे कानून की परिधि से बाहर नही रह सकते। अत यह माग की गई थी कि एक प्रतिष्ठान सस्था—जसेकि स्वीडन की ओमबुडममेन है— गठित की जाए जो सत्ताधारी व्यक्ति के कानून तथा जनता के सामने जवाबदेही के लिए रहे। इस सम्ब ध मे सथानम रिपोट तथा छात्रो की समस्याओ की दूसरी सिफारिशें (जस ए० जी० नूरानी)के विचार विमश तथा मतक्य से निणय लेने के लिए आधार के रूप म स्वीकार करने का प्रस्ताव किया गया है। किन्तु हमारी माननीय प्रधानमत्री अपने आपको तथा राज्या मे अपने साथियो तथा केन्द्र मे किसी के प्रति जवाबदेही नही मानती जब तक कि अगले चुनाव मे सत्ता के सम्बन्ध म लोक निणय नही दे देना। जो अभी तक सत्ता हाथ मे लिए हैं इसस न केवल उनको स्वेच्छाचार का प्रोत्साहन मिला बल्कि धन शक्ति और चुनाव भ्रष्टाचार स विरोधी दल के लोगा की तुलना म यह सुनिश्चित करता है कि जिनके हाथ म शक्ति वे फिर शक्ति हथिया लेंगे। इस प्रकार कुशासन ।५।८ या एक

गिरोह का शासन सदैव चलता रहेगा।

जिन विषयो के लिए संघर्ष किया गया था यद्यपि प्रधानमंत्री ने उनम से आधे को स्वीकार करने के लिए कदम उठाए हैं, किन्तु आज भी उन्होंने ओमबुडसमेन (मैं यह उक्ति शाटहैण्ड के रूप मे प्रयोग म ला रहा हू) गठित करने के लिए कुछ नही किया है या कोई संस्था अथवा कार्यप्रणाली, जिसके अनुसार उम्मीदवारो को चुनने म उनका अधिक वचस्व हो तथा चुने गए प्रतिनिधियो पर कुछ नियत्रण हो और इस तरह वे लगातार जवाबदेही के लिए जिम्मेदार हो।

अनुशासन पर आजकल श्रीमती गाधी बहुत भाषण दे रही हैं और आपातस्थिति की घोषणा के कारण देश में अनुशासन का जो वातावरण बना है उसके लिए अपनी पीठ ठीक रही हैं, किन्तु उन्हें अभी सच्चाई का अनुभव करना है—मुझे भय है कि जिसे वह कभी भी नहा कर पाएगी कि देश मे जो अनुशासनहीनता आई है उसका कारण था सत्ताधारी पार्टी और उनके गुट के अह-कार अकुशलता भ्रष्टाचार तथा पार्टी की आपसी तथा भीतरी लडाई। श्रीमती गाधी ने स्वय अनुशासन का अच्छा उदाहरण प्रस्तुत किया जब उन्होंने औपचारिक रूप मे राष्ट्रपति पद के लिए श्री सजीव रेड्डी का नाम प्रस्तावित किया किन्तु काय श्री वी० वी० गिरि के लिए किया। श्री गिरि ने (काग्रेसजन के रूप मे) सरकारी तौर पर काग्रेस के नामित उम्मीदवार के विरुद्ध चुनाव लडा। यह राजनतिक अनुशासनहीनता और विश्वासघात जसी भद्दी भूल को यह मानकर क्षमा किया गया है कि राजनीति तो राजनीति है। दूसरे शब्दों में राजनतिक व्यवहार को नतिक मान-दड से नही देख सकते, किन्तु श्रीमती गाधी ने अन्तरात्मा की सुखद आवाज को अपनी राजनतिक अनतिकता के साथ जोड-बढा लिया है।

यदि भारत तथा भारत के लोगो को अनुशासन के सदगुण

सिखान के लिए तानाशाही मुसीबतों म गुजारा जाना है तो वह गुण पहले ही परीक्षण म केवल मुलम्मा सिद्ध होगा। अनुशासन व्यक्ति तथा समूह के व्यवहार का एसा गुण है जिस हृदय म बठाना होता है और उसे स्वतन्त्र वातावरण म ही पोषित करना होना है, अर्थात ऐसी परिस्थिति पैदा करनी होती है जहा काय करन की स्वतन्त्रता हो। इस प्रक्रिया म विशेष रूप मे ऐस समाज म जहा राजनतिक शक्ति तथा राजनीति एसा प्रमुख स्थान रखती है (जो है किन्तु खेदपूण है)। जिसपर अनुशासन निभर करता है उसपर यह सबस अधिक निभर करना है खास कर उन व्यक्तियो के व्यवहार पर, जिनके हाथ म सत्ता है, फलत सरकार पर। 1974 75 म भारतीय राजनतिक दल की नतिकता का यथाथ मूल्याकन करन पर विदित होगा कि राजनतिक अनतिकता के मामले म सत्ताधारी काग्रेस को आसानी स सबस ज्यादा भ्रष्टाचार वाली सस्था कह सकत हैं। इसम सदेह नही कि काग्रस म ईमानदार व्यक्ति भी हैं और आज भी हैं किन्तु उन्ह ऐसी स्थिति मे पीछे रहना पडा, जहा कपट घूसखोरी लोभ तथा खुशामद और अन्य इसी प्रकार के अवगुण प्रचलित हैं। श्रीमती गाधी ने स्वय भी अपना कोई साफ चित्र प्रस्तुत नही किया। राष्ट्रपति के पद के चुनाव स प्रारम्भ करके ऐस बहुत म काय हैं जिनकी ओर यद्यपि जनता का ध्यान आकृष्ट हुआ किन्तु श्रीमती गाधी के उन मामलो के सम्बन्ध म जानकारी करान के लिए लगातार इकार के कारण वे सतत बद किताब म ही रह। नागरवाला और 60 लाख की घटना अभी तक अवर्णनीय रहस्य है। इसी प्रकार विदेश व्यापार लाइसेंस का मामला कभी भी पब्लिक अथवा न्यायिक जाच का विषय नही बना। यहा तक कि ससदीय बहस तथा तहकीकात मे बाधाए डाली गइ और उन्हे नाकाम किया गया। मिश्रा की हत्या का सम्बन्ध निश्चय ही लाइसेंस-काड से था उसपर भी अभी तक तहकीकात की जानी है और भण्डाफोड किया जाना है। मारुति

से सम्बन्धित बहुत से मामले कभी भी जाच में नहीं लाए गए। प्रधानमंत्री ने अपने अन्तःकरण की तसल्ली कर ली और अपने लड़के को छूटें जारी कर जनता के मन से शकाओं को दूर करने का प्रयास किया। यह सम्भव है कि मारुति व्यापार में वस्तुतः कोई मामला धुंधला न हो किन्तु इस निष्पक्ष जाच में सिद्ध किया जाना चाहिए था जिसे लगातार इकार किया जाता रहा, जैसे राजनैतिक प्रणाली में भारी सख्या में चुनाव निधि एकत्र करना, चुनाव में पैसे की शक्ति का प्रयोग। ससद तथा विधान सभा के प्रतिपक्ष के सदस्यों को पैसे से या नौकरी से खरीद लेना और बहुत से अनैतिक काय बिना किसी दंड के किए गए। राज्य सरकारों ने भी भ्रष्टाचार और भाई भतीजावाद के कारण इसी प्रकार की बदनामी ली। इसमें बिहार सबसे अधिक बदनाम हुआ। इस आधुनिक राजनीति क्षेत्र, जिसे कुछ न्यायप्रियों का भी समर्थन है के वातावरण में श्रीमती गाधी ने अनुशासन की परिभाषा आत्मनियत्रण और आत्मनियमन की है (हिन्दुस्तान टाइम्स), यह शुभकामना बनी रहनी चाहिए। भारतीय लोकतन्त्र की इस काली रात में श्रीमती गाधी हर एक को 'पुनर्विचार' का परामर्श दे रही हैं। मुझे विश्वास है कि बिना उनके कहे ही सब लोग स्वयं ही यह सब कुछ कर रहे होंगे। किन्तु यह दिखाई नहीं देता कि वह स्वयं पुनर्विचार कर रही हैं कि नहीं और यदि कर रही हैं तो यह राजनैतिक वातावरण को स्वस्थ बनाने की दिशा में नहीं, बल्कि अपनी शक्ति को स्थायी बनाने के लिए जो अभी तक उनके सभी कार्यों का एकमात्र उद्देश्य रहा है। आपातस्थिति को ही लीजिए। सभी पहलुओं से यह तथ्य स्पष्ट दिखाई देता है कि पूरे देश में शान्ति और खामोशी है। बड़े गर्व से वह अपने लिए तथा अपने साथियों के लिए इसकी चर्चा करती है—सभी प्रकार की अशान्ति और विरोध को दबाने की कामयाबी का मूल्य। इसीलिए आपातस्थिति को और अवधि को बढ़ाने का कोई औचित्य नहीं है, सिवा

इस बात के कि नीतिविरोध शक्ति से चिपकी रहें। अक्टूबर का महीना आ गया है। आगामी संसदीय चुनाव के सम्बन्ध में श्रीमती गांधी अभी तक अस्पष्ट किन्तु चौकस हैं। शायद वह उस समय तक चुनाव नहीं कराएगी जब तक उन्हें विश्वास न हो जाए कि उनका मतारोपण का अभियान पूरा हो गया है। और इस तरह विरोधी दल पूरी तरह नपुंसक बना दिए गए हैं। इस बात के लिए मुझे भय है कि उन्हें बहुत दूर तक रुकना होगा और जो काली रात देश पर छाई हुई है, वह कभी नहीं हटेगी क्योंकि मैं नहीं समझता, इन उद्देश्यों की पूर्ति में वे कभी भी सफल होंगी। बुद्धिजीवी लोगों के साथ चाहे कितना भी धोखा दिया जाता रहे आपातस्थिति को बढ़ाना और उसके साथ दमन तथा प्रजातान्त्रिक अधिकारों से इंकार का प्रभाव बिल्कुल उल्टा होगा। मुझे देश के युवावर्ग और छात्रों में दृढ़ विश्वास है। इस सम्बन्ध में मैंने पहले भी लिखा है अतः इसके आगे और कुछ नहीं कहूंगा। मुझे खेद है कि जगजीवन बाबू पूरी तरह डरे हुए से दिखाई देते हैं। लोकतन्त्र-विचार के सम्बन्ध में श्रीमती गांधी तथा बरुआ की तरह उन्होंने कुछ न करने का दृष्टिकोण अपना लिया है। यह उसी तरह है जिस तरह अमरीकन दक्षिण वियतनामियों को बचाने की कोशिश में उन्हें तबाह किए जा रहे हैं। बहुत-से बुद्धिजीवी होंगे जो इस छोटे-से पौधे के विकास के लिए बाड़ के रूप में रक्षा करेंगे ताकि उसका पूर्ण विकास हो सके। किन्तु जब सभी तरह समाप्त हो चुके हैं तो यह अभी संदिग्ध है कि आपातस्थिति में भारी संख्या में लोगों का पकड़ा जाना समाचारपत्रों पर अंकुश, व और बहुत-सी दूसरी बातें जो पिछले 26 जून से की गई हैं जिनसे इनके हिसाब से भारतीय जनतन्त्र को बचाया है। मैं पूर्णतः सहमत हूं कि इन सभी साधनों से हमारे लोकतन्त्र पर गहरी चोट लगी है जिससे निबटने के लिए बहुत समय लगेगा। यदि श्रीमती गांधी और उनके साथी लोकतन्त्र के नाम पर अथवा दूसरे बहानों से शक्ति

हथियार रखेंगे तो वे उस समय तक नहीं छोड़ेंगे जब तक शांति नहीं हो जाती। मुझे अभी तक विश्वास है कि इन अनधिकारी लोगों से शान्तिपूर्ण ढंग से शक्ति ले ली जाएगी और स्वतंत्रता तथा लोकतंत्र जनता को वापस मिल जाएगा। यदि हिंसात्मक क्रांति होती है या इसके लिए प्रयास होता है तो इससे अधिकार पूर्ण ढंग से शक्ति पर कब्ज़ा किए हुए लोगों को या तो बल मिलेगा या उनके स्थान पर इस तरह के अधिकारी लोग शक्ति हथिया लेंगे। यह बेचारा देश सब तानाशाही तथा पतन के गर्त में फिर से गिर जाएगा जिस प्रकार अफ्रीका एशिया के बहुत से दूसरे देश गिरे हैं। इस नियति से ईश्वर भारत को बचाए।

अक्टूबर, 2

कला का सौन्दर्य मकबरे पर निर्भर नहीं करता किन्तु यह शाश्वत सौंदर्य है। सभी पवित्र कलाएं मृत्यु निराशा की ओर नहीं ले जाती, बल्कि यह उस समय की संस्कृति को अलंकृत करती हैं, उसके उच्च मूल्यों को बताती हैं—अंद्रे मालरो—एंटी ममायर।

●●

बापू मैं आपके चरणों में अपना अभिवादन प्रस्तुत करता हूं। महात्मा गांधी विजयी रहें। महात्मा गांधी अमर रहें।

आज बापू की 116वीं वर्षगांठ है। उन्हें यह नश्वर शरीर छोड़े अड़तीस वर्ष बीत चुके हैं। इस अवधि में प्रत्येक ने उनके नाम पर कसम ली है किन्तु उनका बताया हुआ कार्य बहुत ही कम किया। अब कुछ वर्षों से इस देश के बुद्धिजीवी यह अनुभव कर रहे हैं कि बापू द्वारा बताए गए मार्ग से हटकर भारत ने बहुत

भयानक कहानी है जिसकी तुलना हम भिखारी की दयनीय स्थिति से कर सकते हैं।

अक्टूबर, 3

मद्रास म कल कामराज की गम्भीर हृदय रोग से मृत्यु हो गई। एक महान् व्यक्ति, भारतीय राजनीति के बहादुर योद्धा अब नहीं हैं। उनके जीवन का ध्येय अभी पूरा नही हुआ था। पिछली बार जब वे मुझे दिल्ली म मिले तो उन्होंने कुछ इस प्रकार कहा था 'आप जो कर रहे हैं देश के हित म, केवल वही आशा है किन्तु तमिलनाडु का बाद मे जब मने दौरा किया तो वे मेरे भाषणों से प्रसन्न नही थे। मैं डी० एम० के० की भत्सना न कर सका और न ही तमिलनाडु सरकार के विरुद्ध आदोलन के लिए आवाज दे सका। इसका कारण यह था कि अन्य कांग्रेसी मुख्यमन्त्रियो के प्रतिकूल श्री करुणानिधि विरोधी दल के लोगो के मिलने और डी० एम० के० सरकार की आलोचना के सम्बन्ध म बातचीत करने के लिए तैयार है। उन्होने यह भी कहा कि वे उनकी भूला भ्रष्टाचार या किसी अन्य किस्म के आरोपो के लिए जवाब देही के लिए तैयार हैं। उन्होने आगे बताया कि एक मामले म उन्होने पहल से ही एक उच्च न्यायालय के न्यायाधीश जाच आयोग के रूप मे नियुक्त कर दिया है। उन्होंने यह भी बताया कि जनसामान्य व्यवहार जाच अधिनियम को उन्होने पहले से लागू करवा दिया है। उन्होने इच्छा व्यक्त की कि जनता मुझसे या विरोधी दल के नेताओं तथा उनकी भूलो के सम्बन्ध म बात चीत कर सकती है, जो नियमानुकूल नही थी। उस अधिनियम म निर्धारित कानून के अनुसार यदि किसी भी व्यक्ति के लिए झूठे आरोप लगाने पर कडी सजा मिलनी चाहिए थी, जो नही मिल

पाई। इन परिस्थितियों में जिम्मेदार विरोधी दल को डी० एम० के० नेता के वचनों को स्वीकार किया जाना चाहिए और उसके परिहार के लिए गम्भीर कदम उठाए जाने चाहिए। दरअसल तमिलनाडु में अपने एक भाषण में मैंने कामराज से आग्रह किया था कि वे इस चिकित्सा पद्धति को अपना लें और राज्य में व्याप्त अंधकारमय राजनीतिक वातावरण को साफ कर दें।

करुणानिधि राजाराम, सीजियान[1]—मैं यह नहीं कह रहा हूं कि इन्होंने मद्रास या दिल्ली में जो कुछ था, उसको उसी रूप में ले लूं या कि मैं भी उनकी तरह ही सोचता हूं, किन्तु कामराज और विरोधी दल से किसी प्रकार का प्रत्युत्तर प्राप्त न होने पर कम से कम मेरे लिए यह नहीं न था कि डी० एम० के० सरकार पर आक्रमण करने और उसके विरुद्ध जनता की सरकार के सत्तारूढ़ होने के लिए आह्वान करूं जबकि संघर्ष अब भी तैयार किया जा सकता था (क्योंकि जैसा मैंने बताने का प्रयास किया है यह आवश्यक नहीं कि प्रत्येक मामले में यह सरकार के विरुद्ध ही हो। सरकार संघर्ष के साथ ईमानदारी से सहयोग दे सकती है, क्योंकि इसका अंतिम लक्ष्य बहुत व्यापक है—सम्पूर्ण क्रांति)। किन्तु स्वाभाविक है कि तमिलनाडु के कामराज सहित विरोधी दल के नेता उस समय तक संघर्ष के लिए रुचिकर नहीं थे जब तक उनके तत्काल राजनैतिक उद्देश्य, विरोधी दल के उद्देश्यों से मेल भी नहीं खा लेते।

एम० जी० आर० की तुलना में कामराज के लिए स्थिति और भी कठिन थी क्योंकि जैसा कि उन्होंने मुझे दिल्ली की बैठक में बताया था, यह डी० एम० के० को कमजोर नहीं करना चाहते थे क्योंकि अन्य ए० डी० एम० के० भी इस अनुपात से सशक्त हो जाएगी। कामराज के लिए ए० डी० एम० के० डी० एम० के० से भी बुरी थी। फिर भी कांग्रेस (ओ०) की राष्ट्रीय नीति के अनुसार वह कांग्रेस (ओ०) को उसके समीप नहीं लाना चाहते थे।

1 डी० एम० के० नेता।

इस प्रकार भारत के अन्य राज्यो के असदृश कांग्रेस (ओ०) के नेता की हैसियत से कामराज की स्थिति बहुत ही अप्रीतिकर तथा निर्बल थी। उन्होने मुझे बताया था कि वह श्रीमती गाधी मे बिल्कुल ही विश्वास नही रखते और न ही वह रखती है, किन्तु तमिलनाडु की पूरी राजनीति म उनके डी० एम० के० तथा ए० डी० एम० के०, दोनो के खुला विरोधी होने के कारण उनके पास चालबाजी का कोई मौका नही है। उनको पता था कि श्रीमती गाधी जसी अनतिक राजनीतिज्ञ का ए० डी० एम० के० के साथ मिल जान म कोई सदह नही है और अ त मे वह आशका ठीक निकली। अत अस्थायी तौर पर उनकी स्थिति आगामी चुनाव मे 'अकेले ही रहन की है। वह जानत है कि उनकी पार्टी के लिए यह घातक होगा, फिर भी उन्हाने प्रतीक्षा करना और देखना ही बेहतर समझा। यदि उनकी पार्टी की राष्ट्रीय नीति और बिहार सघर्ष का बल न होता तो अन्ततोगत्वा उन्होन अपन भाग्य का पलडा श्रीमती गाधी की ओर झुका दिया होता। आपातस्थिति की घोषणा के बाद उनक पास जो स्थिति और विकल्प थे वे और जटिल तथा कम हो गए।

लकिन मृत्यु न उनके लिए इस बात का निर्णय कर दिया। मुझे भय है कि उनके अनुयायी विघटित तथा अलग अलग हो जाएग। श्रीमती गाधी के इस निर्णय से कि व उनकी अन्त्येष्टि मे भाग लेंगी, तमिलनाडु कांग्रेस (ओ०) को गम्भीर धक्का पहुचा है। मोरारजी भाई नजरब द हैं। मुझे आशका है कि शायद सी० बी० गुप्ता का स्वास्थ्य भी उन्ह यात्रा करन की अनुमति न देगा या उनका स्वास्थ्य अच्छा भी होता तो क्या वे जाते? अत श्रीमती गाधी एसी स्थिति का पूरा लाभ उठाएगी। कुछ भी हो, मुझे याद आ रहा है कि श्री नहरू ने व्यावहारिक एव औपचारिक रूप म अपने पुराने साथी राजेंद्र बाबू की अन्त्येष्टि म भाग लेना आवश्यक नही समझा। यद्यपि राष्ट्रपति राधाकृष्णन् ने अपन पद का मान रखने और अपने सद्भावो के लिए बासघाट पटना म उनकी

अन्त्येष्टि में भाग लिया। नेहरू परिवार के लिए राजनीति ही बस सब कुछ है।

अक्टूबर, 4

कामकाज की अन्त्येष्टि बहुत ही सच्ची मानवीय घटना है—बहुत ही हृदयस्पर्शी मर्मभेदी तथा शोकपूर्ण।

'ट्रिब्यून' के 4 कॉलम शीर्ष में छपा है— भारत में पूर्ण शान्ति —प्रधानमन्त्री। कितना आश्चर्यजनक! जैसेकि आपातस्थिति से पूर्व सारे देश में अशान्ति थी! श्रीमती गांधी इस विषय में लगभग प्रतिदिन बोलती हैं।

आगामी फरवरी मार्च के संसदीय चुनावों के सम्बन्ध में पूछे जाने पर श्रीमती गांधी ने कहा— मैं अभी कुछ नहीं कह सकती। अभी काफी समय है। आम तौर पर हम बहुत पहले नहीं सोचा करते'—जी हां अभी बहुत समय है। अक्टूबर नवम्बर दिसम्बर जनवरी—चार महीने शेष हैं। विरोधी दल के नेता बंदी हैं प्रेस तथा प्लेटफार्म जकड़े हुए हैं। सारे देश में भय का वातावरण है। ऐसा दिखाई देता है कि चुनाव के समीप शायद दिसम्बर में या जनवरी के प्रारम्भ में बंदियों की रिहाई होगी विचार अभिव्यक्त करने की स्वतन्त्रता होगी और आपस में मिलने और बातचीत की आजादी दी जाएगी। विरोधी दलों को मौका मिलेगा कि वे अपना घर ठीक कर लें किसी प्रकार का चुनाव संगठन बना लें (जैसाकि गुजरात जनता मोर्चा चाहे प्रमुख विरोधी दलों का विलयन न हो) और इतने समय में ही निधि एकत्र कर लें। यह सम्भव है कि श्रीमती गांधी के सोचने का ढंग वस्तुतः यही हो।

अक्टूबर, 5

राजा, लाल बाबू और अब्राहम आए। उनके साथ भेंट हुई। उन तीनों को बहुत कुछ कहना था, किन्तु मैं भेंट से न्याय नहीं कर पाया। मुझे उनसे बहुत सी बातें कहनी थी। बहुत से प्रश्न पूछने थे किन्तु उनमें से अधिकांश मेरे मन में ही रह। बहुत समय नहीं था। भविष्य के लिए मैं कहूंगा कि व एकसाथ न आवें। यह दूसरों के लिए भी लागू रहेगी।

यह जानकर बहुत प्रसन्नता हुई कि सुधा तथा उमा जानकी तथा प्रभात का रिहा कर दिया गया है। जानकी स व एक पत्र लाए थे। सेंसर द्वारा पत्र लिए जाने के उपरान्त कल या परसों वह मुझे मिलेगा।

दिल्ली में राजा नयनतारा से मिले थे। वापसी पर शायद फिर मिलें। बाबूजी पटना में है।

किसीको मेरे पत्र प्राप्त नहीं हुए। गुलाब तथा जीवेश को पटना भेजे गए दो पत्र प्राप्त हुए। नितात आपत्तिरहित व्यक्तिगत पत्रों स भी सरकार बहुत डरी-सी दिखाई देती है, या यह केवल सकीर्णता है।

अक्टूबर, 6

मालूम हुआ है कि सुगाता ने प्रोफेसर धर की मुझसे हुई बात की पूरी रिपोर्ट भेज दी है। यह अच्छी बात है। कम से कम कुछ ता बात आगे बढ़ी है। मुझे आशा है कि सुगाता शायद वापस आए। शायद शेख साहब को मेरा पत्र भेज दिया गया है या उनको इस सम्बन्ध में बता दिया गया है। उस ओर से भी किसी बातचीत का प्रारम्भ होना सम्भव है।

सुगाता को एक दिन और रुकना था। वह 9 तारीख को लौटे और फिर हमने बहुत देर तक बातचीत की। उन्होंने चाहा कि मैं अपनी बात दोबारा कह दू, ताकि घर को रिपोर्ट करते समय वह भूल न करें। सयोगवश घर ने सुगाता को स्पष्ट कर दिया था कि वे प्रधानमंत्री की विशिष्ट हिदायता से पहलकदमी कर रहे है।

अब मैं नही जानता कि इस सबका अथ क्या है और इसका क्या परिणाम निकलेगा।

स्वास्थ्य के अनुसार 8 तारीख मेरे लिए फिर बुरा दिन था। अधिक्तर अनडिया की शिकायत। ऐसा दिखाई दता था कि मेदा भीतर से फटने जा रहा है यद्यपि बाहर से छूने पर बहुत नरम था। कोई भूख नही थी। कब्ज थी। यहा तक कि गस भी नहा गुजर रही थी। शाम को 99 2 डिग्री बुखार हुआ। ऐसा दिखाई देता है कि अतडिया म सक्रम तथा सूजन है। डा० चुट्टानी ने स्टेमडिल तथा नेवा क्युइन टिकिया लेने को बताई हैं। यूनियनजाइम का इस्तेमाल फिर से शुरू कर दिया है। आज मेरा स्वास्थ्य आगे से अच्छा है यद्यपि कमजोरी अवश्य है।

**अक्टूबर, 11**

मैंने आज आयु के 73 वप पूरे कर लिए हैं। कितने आश्चय की बात है! यह ईश्वर की अनुकम्पा है कि इतनी लम्बी पुरानी बीमारी के बावजूद भी मैं इतनी आयु जीया हू। ईश्वर मुझे बुद्धि तथा शक्ति दे कि मैं, जो भी जीवन का शेष समय मेरे पास बचे उस लोगों और देश की सेवा में लगा दू। ईश्वर की सवा का सबसे बडा रहस्य यही है। परमात्मा मेरा मन तथा हृदय सभी अपवित्र बाता से साफ रखें।

तानाशाही हो गई हो तो स्वाभाविक है कि पश्चिम के प्रजातान्त्रिक देशों का ध्यान इस ओर आकर्षित हो। सम्भवत विस्मय भी हो। और जब पश्चिम को यह पता चल जाए कि श्रीमती गांधी ने आपातस्थिति की घोषणा करके, चुनाव कानून संशोधन करके, संविधान संशोधित करके, उच्चकोटि के राजनैतिक नेताओं को पकड़कर बिना मुकदमा चलाए नजरबंद किया है और तुच्छ काल्पनिक कारणों से गैर प्रजातान्त्रिक तथा तानाशाही ढंग अपनाए हैं तो पश्चिम के प्रेस तथा नेताओं की चिन्ता और भी गहरी हो जाती है। 26 जून से जिन मिथ्या तथा गलत बातों का प्रचार श्रीमती गांधी कर रही हैं, उससे पश्चिमी देश गुमराह नहीं किए जा सकते, क्योंकि उनको वास्तविक स्थिति का पता है। लोकतन्त्र के दुश्मनों के अतिरिक्त कोई भी श्रीमती गांधी के उन्मत्त प्रचार से प्रभावित नहीं हो सकता।

श्रीमती गांधी इसको अच्छी तरह जानती हैं फिर भी बाहर जो भी उनकी इस कारवाई की निन्दा करेगा, उसका वह विरोध करेंगी। उन्होंने बी० बी० सी० को आज भारत विरोधी कहा है। स्पष्टतया श्रीमती गांधी भारत से प्रतिष्ठित नहीं हो सकती। उनके लिए भारत श्रीमती गांधी है। जो भी श्रीमती गांधी का विरोधी है, वह भारत का विरोधी है।

समय असमय श्रीमती गांधी कहती रही हैं 'मैंने अपना मिजाज भी नहीं खोया', चाहे उन्होंने अपना मिजाज खोया हो अथवा नहीं उन्होंने अपना धैर्य अवश्य खो दिया है।

क्लाईचवस्की की यह उक्ति श्रीमती गांधी के शासन पर पूरी तरह लागू होती है— जितना राज्य फूलता है उतनी जनता सिकुड़ती है। इसमें थोड़ा-सा संशोधन मैं करना चाहूंगा, वह है— राज्य के स्थान पर श्रीमती गांधी का कहा जाना। जिस ढंग से इन महीनों में वह बोल रही हैं यह स्पष्ट है कि उनका सिर फूल गया है। वह समझती हैं कि आपातस्थिति लागू करके, जनता तथा

प्रेस की स्वतन्त्रता दबाकर उन्होंने बहुत बडा काम किया है। उन्हें अपने आप म लज्जा आनी चाहिए कि केवल शक्ति हथिया रखने के कारण उन्होंने इतने भ्रष्ट तथा प्रतिक्रियावादी कदम उठाए हैं।

अक्टूबर, 16

मित्रो के साथ भेंट के सम्बन्ध म गृह-सचिव को लिखा है (प्रतिलिपि नीचे दी गई है)।

चडीगढ़
16 10 75

सेवा मे

गृह सचिव
भारत सरकार
नई दिल्ली I

महोदय

मुझे प्रसन्नता है कि नजरबद को अब सप्ताह म एक बार भेंट की अनुमति है और विशेष परिस्थितियो म उसके मित्र भी मिल सकते हैं।

जसाकि मैंने आपको पहले भी लिखा था कि यह स्थान मरे प्रदेश से बहुत दूर होने के कारण मेरे बधुओ के लिए सम्भव नही है कि प्रत्येक सप्ताह व मुझे मिल सकें। पिछल सप्ताह उदाहरण स्वरूप कोई भी मिलने नही आ पाया।

अत आपसे प्राथना है कि ऐसे विशेष मामले म (जिसमे सप्ताह म भेंट के अधिकार से मेरे वचित रहने का अनुमान है) एक मित्र को भेंट के लिए अनुमति दी जाए। इस उद्दश्य म मैं अपने कुछ मित्रो की सूची नीचे दे रहा हू (इनमे वे मित्र सम्मिलित हैं जो सक्रिय राजनीति म हैं)।

ये नाम[1] मैंने बिना किसी सदभ के दिए है। मुझे विश्वास है कि मेरे मित्र होने के नाते उन्हे किसी प्रकार की कठिनाई नही होगी।

आपका
—जयप्रकाश नारायण

अक्टूबर, 18

तानाशाही की ओर बढती हुई श्रीमती गाधी अब सरहद तक पहुच गई हैं। मीसा मे किए गए अतिम सशोधन से नजरबद का यह अधिकार भी छीन लिया है कि उसे बताया जाए कि किन कारणो से उसे नजरबद किया गया है और इससे भी अधिक भयानक बात है कि न्यायालय भी सरकार से इन कारणो को बताने के लिए नही कह सकते। वकील लोग सविधान के बुनियादी स्वरूप के सम्बन्ध मे तर्कादि करते रहे हैं जो सर्वोच्च न्यायालय के केशवानन्द भारती के मामले मे दिए गए निणय के अनुसार ससद द्वारा सविधान मे सशोधन करके काट छाट अथवा क्षति नही की जा सकती। जनता का यह अधिकार कि वह न्यायालय से यह जानने की प्राथना कर सके कि क्या उसे कानून के अनुसार दी गई स्वतत्रता या सरकार के सनक के कारण वचित तो नहीं किया गया है? इससे अधिक बढकर सविधान के स्वरूप की बुनियादी बात क्या हो सकती है! नागरिको के जो बुनियादी अधिकार शेष बच

1 (i) गगाशरणसिंह—पटना (ii) ए सी० सेन—नई दिल्ली (iii) मजित भट्टाचार्यजी—नई दिल्ली (iv) रामश्वर ठाकुर—नई दिल्ली (v) टी प्रब्राह्म—पटना (vi) जयनारायण सहाय—पटना (vii) एम० दास गुप्ता—वाराणसी (viii) कृष्णराज मेहता (ix) नरोत्तम शाह—बम्बई (x) कुसुम देशपांडे—पौनार वर्धा।

शामिल हैं। इसके साथ-साथ मिल्कियत तथा प्रबंध के स्वरूप में होने वाले मूल परिवर्तन भी शामिल हैं। यह आवश्यक है कि मिल्कियत तथा प्रबन्ध का सदैव अर्थ राज्य मिल्कियत और राज्यप्रबन्ध लिया जाता है। किसी व्यक्ति या व्यक्तियों के समूह में पंजीकृत या सहकारिता सोसाइटी के रूप में मिल्कियत राज्य के हाथ में निहित होनी चाहिए या इन सभी स्वरूपों को मिलाकर इसका एक स्वरूप हो सकता है। इसी तरह किसी स्थानीय समुदाय जैसे ग्राम सभा, ग्रामों के ग्रुप की सभा, प्रखण्ड सभा, जिला परिषद इत्यादि के रूप में भी मिल्कियत हो सकती है, या इस प्रकार की मिल्कियता को मिलाकर हो सकती है अर्थात् स्थानीय समुदाय और उपयुक्त बताए गए अन्य कथित स्वरूपों की मिल्कियत हो सकती है।

अक्टूबर, 26

प्रणव चटर्जी[1] (पटना) गोयल[2] (दिल्ली), दोनों वकील मुझे मिलने आए। यह बड़ी प्रसन्नता का दिन था। आज नज़रबंदी के चार महीने पूरे हो गए।

अक्टूबर, 29

पिछले दिन बहुत कठिनाई से बीते हैं। पेट के निचले भाग में लगातार दर्द रहा है। बहुत दुखी महसूस करता रहा। सभी प्रकार की जांच की गई किन्तु कुछ प्राप्त नहीं हुआ। अभी भी दर्द जारी है यद्यपि आगे से कम है। कब्ज है। त्रिफला अब कारगार नहीं हो

1 समाजवादी नेता और वकील।
2 डॉ० आर० गोयल—एक विख्यात वकील।

रहा। कल रात और आज प्रात क हुइ। भूख नही लगती। भोजन करने की बिल्कुल अनिच्छा है।

नवम्बर, 2

आज के दिन तक भी पट का दद जारी है। भूख नही लगती और भोजन करन की अनिच्छा। पेट साफ नही हुआ। 31 अक्टूबर की रात जिस कमरे मे था उसीमे फिर भेज दिया गया। इस लगातार दद के कारण बहुत दुखी तथा निराश हू। 3 4 दिन पहले उन्हाने निचली अतडियो का एक्स रे किया था (तब तक मैं बगल म था), बरियम मील अनीमा दिया गया। आज शायद सम्भवत वे ऊपर की अतडिया का एक्स रे लगे (मुह द्वारा बरियम मील)।

नवम्बर, 4

आज कुछ आराम है। पट का दद बहुत कम है। कल दीवाली थी और आज तारकुन्दे आए। मेरे केस की बाबत मुझे बताया। मोरारजी भाई के मित्रा को उनके साथ भेंट करने की अनुमति के सम्बध म श्रीमती पद्मा दसाई[1] याचिका पर बहुत कुछ निभर करता है ऐसा महसूस होता है। मित्रो को पत्र भी लिख जा सकत हैं। यदि मरा स्वास्थ्य ठीक रहा तो मैं कल लिखूगा।

नवम्बर, 5

कल मैंने सत्यव्रतजी की गीता पर टीका समाप्त की। मैंने

1 मोरारजी देसाई की पुत्र-वधू।

यह टीका पसन्द की है जो बहुत सरल तथा युक्तिसंगत है। बहुत-से स्थानों पर उन्होंने भी अरविन्द, लोकमान्य तिलक, विनोबा, डा० राधाकृष्णन और अन्य की टीकाओं का ज़िक्र किया है। अधिकांश गीता पर मैंने श्री अरविन्द की टीका सबसे अच्छी पाई है और कभी-कभी तिलक, विनोबा और अन्य की भी।

सत्यव्रतजी ने गीता के 18 अध्यायों को तीन भागों में बांटा है। पहले भाग में छः अध्याय हैं जिनकी विषयवस्तु कर्म है, दूसरे भाग में अगले छः अध्याय हैं जिनका सम्बन्ध भक्ति से है तथा अंतिम भाग में छः अध्याय हैं, जो ज्ञान की व्याख्या करते हैं, किन्तु उनका कहना है कि ये भाग (कर्म, भक्ति एवं ज्ञान) एक दूसरे से भिन्न नहीं हैं। तीन भागों में इनमें से एक पर एक भाग में विशेष बल दिया है यद्यपि शेष दोनों के सम्बन्ध में भी इसमें व्याख्या की गई है।

# परिशिष्ट 1

21 जुलाई 1975
चंडीगढ़

प्रिय प्रधानमंत्री,

मैं आपकी प्रेस विज्ञप्तियों, भाषणों और छपे हुए मुलाकातों को पढ़कर हतप्रभ हूं (यह सच्चाई कि आपको हर रोज़ अपने कारनामों को न्यायसंगत साबित करने के लिए कुछ न कुछ कहना पड़ता है निश्चय ही यह आपका अपराध बोध है)। अखबार का मुंह बंद कर और सब प्रकार के विरोधों को रोककर आप बिना किसी आलोचना और प्रतिवाद भय के मनमानी असत्य बातें कहती रहती हैं। अगर आप यह सोचती हैं कि आप इसी तरह से अपने आपको जनता और विपक्ष की तनिक भी परवाह न कर स्वयं को न्यायसंगत साबित कर ले जाएंगी, तो यह आपकी दुर्भाग्यपूर्ण भूल है। अगर आपको इसमें तनिक भी संदेह है तो आप आपातस्थिति को उठाकर जनता को उनके मूलभूत अधिकार देकर अखबार को आज़ादी वापस देकर उन सबको जो और कोई अपराध न कर केवल राष्ट्रीय कार्यरत थे और जिन्हें आपने अकारण जेलों में बंद कर रखा है उन्हें रिहा कर इस सच्चाई की परीक्षा कर सकती हैं। महोदया नौ वर्ष उस जनता के लिए कोई

कम समय नही है जिस छठी बुद्धि प्राप्त है यह आपका अब तक भली भांति समझ चुकी है।

आपकी बातो के मुख्य मुद्दे जसा कि मैं समझ पाया हू ये हैं—(क) सरकार को गिराने की योजना थी (ख) कि एक व्यक्ति पुलिस और फौज म असतोष पदा करना चाह रहा था—यह *आपका मुख्य स्वर लगता है लेकिन कुछ साधारण स्वर भी हैं।* अक्सर आप कुछ आप्त वचन भी बोलती रहती हैं। उदाहरणाथ—जनतत्र की अपेक्षा राष्ट्र महत्त्वपूण है और भी कुछ इसी तरह।

जसे कि मैं ही मूल अभियोगी हू तो मैं पूरी *कथित* को साफ बयान करना चाहता हू। यह आपके लिए रुचिकर न हो, क्योकि आपका झूठ और अद्धसत्य बोलने की आदत पड चुकी है फिर भी कम से कम सच्चाई को कह देना तो आवश्यक है। सरकार गिराने की योजना के प्रसग म, जसाकि आप खुद भली भांति जानती हैं ऐसी कोई योजना नही थी। मुझे तथ्य कहने दीजिए।

भारत के सभी प्रदेशा म से केवल बिहार ही एक ऐसा प्रदेश था जहा जन आदोलन चल रहा था। परतु वहा भी मुख्यमत्री के कथनानुसार सारा आदोलन बहुत पहले ही ठडा पड गया था। पर सच्चाई यह थी जसाकि आपके गुप्तचरो द्वारा आपको भली भांति पता है वह आदोलन चारो तरफ फलता जा रहा था और उसम एक उफान आता जा रहा था। मेरी गिरफ्तारी तक गाव स प्रखड स्तर तक जनता सरकार गठित हो चुकी थी। आगे चलकर *यह प्रक्रिया जिले और प्रात स्तर तक पूरी होनी थी।* अगर आपको जनता सरकार के कायक्रमो को देखने, समझने की चिंता होती तो आपको पता चलता कि इसके सारे कायक्रम रचनात्मक थे। जसेकि वितरण प्रबध म सुधार निचली तह म भ्रष्टाचार को रोकना, भूमि सुधार के नियमो और कानूनो को लागू करना आपसी समझौतो से झगडो का निपटारा,

हरिजन के प्रति न्यायसगत व्यवहार, तिलक दहेज जसी सामाजिक कुरीतियों का दूर करना ग्रादि। इन सारे काय क्रमो म चाहे कोई कितनी कल्पना क्या न लगाए, कोई यह नहीं कह सकता कि य कायक्रम राष्ट्र विरोधी थे। केवल उन्ही स्थाना पर, जहा जनता सरकार पूण रूप से प्रतिष्ठित हो चुकी थी, वहीं कर न देने का कायक्रम चलाया जाने को था। ग्रादोलन जिन दिनो पूरी तजो पर था उन दिना शहरी इलाको म कुछ दिना के लिए धरना, सत्याग्रह करके सरकार के काम को ठप्प कर देने का प्रयत्न किया गया था। पटना मे जब भी विधान सभा की बठक होती, ता विधायको से त्यागपत्र के लिए ग्राग्रह किया जाता, ग्रौर उन्हें विधान सभा मे जाने से शान्तिपूण ढग से रोका जाता। य सार कायक्रम सिविल नाफर्मानी के ही ग्रनुरूप थे। इसके लिए हजारो स्त्री-पुरुष पूरे प्रात म गिरफ्तार किए गए।

ग्रगर ये सब बिहार सरकार को गिराने का प्रयत्न था, तो निश्चय ही यह वसा ही प्रयत्न था जसाकि भारतीय स्वतत्रता सग्राम के दिनो मे ग्रग्रेजी हुकूमत को ठप्प करने क लिए सत्या ग्रह ग्रौर सिविल नाफर्मानी' किया जाता था। पर वह ब्रिटिश हुकूमत केवल शक्ति से प्रतिष्ठित थी जबकि बिहार सरकार ग्रौर उसके विधायक दोनों सविधान द्वारा प्रतिष्ठित ग्रग हैं। जनता द्वारा निर्वाचित विधायका ग्रौर बनी हुई सरकार को निकालने का किसको ग्रधिकार है? यह ग्रापका प्रिय प्रश्न है। लेकिन तमाम ग्रधिकारी व्यक्तियो ग्रौर सविधान के ग्रधिकारी वकीलो द्वारा ग्रनेक बार उत्तर दिया जा चुका है। उत्तर यह है कि लोकतत्र म जनता को यह ग्रधिकार है कि वह भ्रष्ट सरकार से त्यागपत्र की माग करे जो सुचारु रूप से शासन न चला सकती हो। ग्रौर ग्रगर ऐसी सरकार के समथन म कोइ कानून हो तो उस भी रद्द किया जा सके, ताकि जनता दुबारा बहतर प्रतिनिधि चुन सके।

पर, इस प्रसग म यह बस निश्चित किया जा सकता है कि जनता क्या चाहती है ? सहज जनतान्त्रिक ढग से बिहार म उतने बडे-बडे जन प्रदर्शन, पटना का वह जुलूस, हजारो मतदान केन्द्रो म पूरे प्रान्त म बठकें, तीन दिन का वह सम्पूर्ण बिहार बन्द 4 नवम्बर की वह अविस्मरणीय घटना और 18 नवम्बर को गाधी मदान की वह अभूतपूर्व जन-सभा—य सब जन इच्छा के काफी बडे सुबूत थ। इस सम्बन्ध म बिहार सरकार और काग्रेस को अपने पक्ष म क्या दिखाना है ? 16 नवम्बर की वह दुर्भाग्यपूर्ण जवाबी कार्यवाही जो बरुआ के दिमाग की उपज थी और जिसके ऊपर विश्वस्त सूत्रो के अनुसार कुल 60 लाख रुपय खच किए गए। परन्तु यदि ये सब अन्तिम सुबूत नहीं हैं तो मैं बार-बार प्रजा स जनमत लेने की बात दोहरा रहा था, पर आप जनता क सामने आने से भयभीत थी।

बिहार आदोलन के इस प्रसग म मुझे एक और महत्त्वपूर्ण बात कहनी है, जो इस प्रकार के आदोलन की प्रकृति पर प्रकाश डालती है। बिहार के छात्रो न इस आदोलन को पारम्परिक ढग स नही शुरू किया। वे सबसे पहल अपने माग पत्रो को लकर मुख्यमत्री और शिक्षामत्री से मिल। अनेक बार मिल। परन्तु दुर्भाग्य यह है कि भ्रष्ट बिहार सरकार ने विद्यार्थियो की उन जायज मागो को गम्भीरतापूर्ण ढग से नही लिया। तब उन छात्रो ने विधान सभा का घेराव किया। उस दिन की घटनाओ ने ही बिहार आदोलन का सूत्रपात किया। फिर भी तब छात्रो न न तो मन्त्रिमडल और विधानसभा भग करने की माग की। यह माग तो अनेक सप्ताहो के बाद, जिसक बीच तमाम गोली काड, लाठी चाज और अन्धाधुन्ध गिरफ्तारिया हुई तब छात्र सघर्ष समिति न विवश होकर के उस माग को अपनी माग म सम्मिलित किया। स्पष्ट ऐसी स्थिति पर पहुचकर ही उस माग का पकडा गया। इस तरह बिहार म सरकार को मिल बठकर आपस म समझौता

करने का पूरा अवसर छात्रों ने दिया था। विद्यार्थियों की कोई भी मांग ऐसी नहीं थी, जो यामसगत न हो और जिसे आपसी समझौते के द्वारा न पूरा किया जा सकता हो, पर बिहार सरकार ने स्वयं संघर्ष का रास्ता बेहतर समझा। और अभूतपूर्व दमन का फैसला लिया। ऐसा ही उत्तरप्रदेश में हुआ। सरकार ने आपसी समझौते के रास्ते को बन्द किया और आपसी बातचीत को भी निरर्थक समझा। केवल दमनकारी मार्ग चुना। अगर ऐसा न किया गया होता, तो कोई ऐसा आंदोलन होता ही नहीं।

मैंने इस समस्या पर काफी विचार किया है। सरकार ने क्या नहीं बुद्धिमत्तापूर्ण ढंग से व्यवहार किया? मैं इस नतीजे पर पहुंचा कि असली समस्या भ्रष्टाचार की ही थी। हुकूमत भ्रष्टाचार निवारण में पूर्णतः असफल रही। विशेषकर ऊंचाई पर, और खास कर मंत्रिमंडल स्तर के भ्रष्टाचार को दूर करने में जबकि भ्रष्टाचार निवारण ही इस आंदोलन का मुख्य मुद्दा था। विशेषतः सरकार और प्रशासन का भ्रष्टाचार। बिहार प्रदेश के अलावा भारत के किसी भाग में ऐसा आन्दोलन नहीं हुआ। यद्यपि उत्तरप्रदेश में सत्याग्रह का कार्यक्रम अप्रैल माह में शुरू हुआ पर जन आंदोलन का रूप यह नहीं ग्रहण कर सका। कुछ अन्य प्रान्तों में संघर्ष समितियां बनी पर कहीं भी अन्यत्र जन आंदोलन की सम्भावना नहीं बन सकी। और जैसे जैसे लोक सभा चुनाव के दिन नजदीक आते गए प्रतिपक्षी दलों का ध्यान निर्वाचन की ओर अधिक जाने लगा। उनके लिए सिविल नाफर्मानी जैसा संघर्ष गौण होता गया।

इस प्रकार सरकार गिराने की योजना जो कि आपकी कल्पना का ही एक चमत्कार है—एक तर्क मात्र है। आपकी सर्वसत्ताधारी कार्यवाही का। लेकिन एक क्षण के लिए कल्पना कीजिए यदि ऐसी पूर्व योजना होती, तो क्या आप सचमुच पूरी ईमानदारी से यह विश्वास करती हैं कि आपके पिछले साथी भूतपूर्व उपप्रधान

मत्री (मोरारजी दसाई), काग्रस वकिंग कमेटी के सन्स्य श्री चन्द्रशखर भी इसके अग होत ? अगर नही तो आपन उन्हे श्रौर उन जस तमाम लोगा को क्यो इस तरह गिरफ्तार किया ?

नही प्रिय प्रधानमत्रीजी, सरकार को गिराने की ऐसी कोई योजना नही थी। अगर कोई ऐसी योजना थी तो वह सीधी सरल और अत्यन्त कम समय की योजना थी। जब तक कि उच्चतम न्यायालय आपकी चुनाव याचिका पर अपना निणय नही दे दती। यह वही योजना थी, जो 25 जून को रामलीला मैदान मे नानाजी देशमुख द्वारा घोषित की गई थी। कायक्रम यह था कि बहुत थोडे से चुने हुए लोग आपके निवास स्थान के सामने और उसके आस पास इस बात के समथन म सत्याग्रह करेंगे कि जब तक उच्चतम न्यायालय का फसला नही हो जाता, आप सत्ता से बाहर रह । दिल्ली मे यह कायक्रम केवल सात दिनो तक ही चलने को था । उसके बाद यह कायक्रम प्रदेशो म चलाया जाता और जसा-कि मैंने अभी कहा यह केवल तभी तक चलता जब तक कि उच्चतम न्यायालय अपना फसला न दे देता । मुझे नही पता कि इसम भयकर अथवा राष्ट्रद्रोह का एसा तत्त्व क्या था ? प्रजातत्र मे जनता को सिविल नाफर्मानी का बुनियादी अधिकार है। जहा, जब उनकी न्यायसगत मागा की पूर्ति के सभी रास्ते बन्द हो जाए । कहना न होगा कि सत्याग्रही जानबूझकर कानून तोडने का दड सहज भाव स स्वीकार करता है। गाधीजी द्वारा लोकतत्र म जोडा गया यह एक नया आयाम है । यह कसा दुर्भाग्य है कि गाधी के ही भारत म इसकी अवना की जाए ! यह उल्लेखनीय है और न्यात य है कि अगर आप सत्ता स इस कदर चिपकी नही होती तो प्रतिपक्ष द्वारा किया गया सत्याग्रह का यह कायक्रम न सोचा गया होता । पर आपने ऐसा नहा किया । अपन पिटठुओ और खरीदे हुए लोगो स अपन दरवाजे पर रलिया और प्रदशन आयोजित कराए । और उनसे यह कहलवान की साजिश की कि

आप त्यागपत्र न दें। आपने इन रैलियों के समक्ष भाषण दिए और ऐसे तमाम अर्थहीन तर्क दिए मात्र अपने को सही और न्यायसंगत ठहराने के लिए, साथ ही प्रतिपक्ष पर झूठे आरोप मढ़ने के लिए। आपके निवास के सामने इलाहाबाद हाईकोर्ट के जज का पुतला जलाया गया और शहर की दीवारों पर ऐसे तमाम पोस्टर्स लगाए गए जिसमें यह कहा गया कि जज और सी० आई० ए० के बीच यह कोई जोड़-गांठ थी। जब ऐसी दुर्भाग्यपूर्ण घटनाएं प्रतिदिन घट रही थीं, तो प्रतिपक्ष के पास इसके अलावा और कोई चारा नहीं था कि आपकी इस बदमाशी को मुंहतोड़ जवाब दिया जाए। और उसने इसके लिए क्या फैसला किया था? किसी प्रकार की गुंडागर्दी नहीं, बल्कि स्वनियन्त्रित सत्याग्रह के ज़रिये।

वह यह योजना थी। कोई ऐसी काल्पनिक योजना नहीं थी सरकार गिराने की जिसने कि झूठ मूठ आपमें यह प्रतिक्रिया पैदा की। जिसमें जन स्वतन्त्रता नष्ट हुई और जिससे जनतंत्र को इतना गहरा आघात पहुंचा।

और प्रेस की आज़ादी क्यों छीनी गई? इसलिए नहीं कि भारतीय प्रेस गैरज़िम्मेदार, बेईमान व सरकार विरोधी था। सचमुच ऐसी परिस्थितियों में दुनिया का कोई भी प्रेस इतना ज़िम्मेदार न्यायसंगत नहीं था, जैसाकि भारतीय प्रेस। दरअसल आपके गुस्से का कारण यह था कि आपके त्यागपत्र और हाईकोर्ट के फैसले को लेकर कुछ समाचारपत्रों ने ऐसी आवाज़ उठाई जो आपके लिए रुचिकर नहीं थी। और उच्चतम न्यायालय के फैसले के अवसर पर सारे समाचारपत्रों ने यहां तक कि ढुलमुल टाइम्स आफ इंडिया बहुत तर्कसंगत और प्रभावपूर्ण सम्पादकीय में जब यह लिखा कि प्रेस का गला न घोंटा जाए, तो आप इसे न पचा सकीं। इसी प्रतिक्रिया ने भारतीय समाचारपत्रों का मुंह बन्द किया और उसपर आपका भयंकर आघात हुआ। यह

स्वार्थियों और आत्माहीन अवसरवादियों और भी दूसरों (अमथा) स बनी एक असीमित दुर्भाग्य म कांग्रेस बन गई है कभी महत्त्व पूर्ण काम नहीं कर सकती (पूरी कांग्रेस ऐसी नहीं कुछ अपवाद स्वरूप भी हैं। जगति म सोग जो दल की सम्स्यना म शामिल कर लिए गए हैं सावि शासकताधारा के मनुसार दल के भीतर रह कर आलोचना करना सम्भव नहीं रह जाए)। इस विषय पर बहुत बड़ी मात्रा में प्रचार तथ कागजी कार्यवाही करन की कोशिश की जाएगी, पर वास्तविक रूप म स्थिति बदल नहीं सकेगी। गरीबों की स्थिति—और जिनकी देन म बहुत बड़ी मात्रा है—पुजिन्ना (बीते हुए) वर्षों म और भी बदतर हुई है। इतना ही बहुत होगा अगर स्थिति को रोका जा सके। लेकिन उसके लिए पूरे राजनीतिक और आर्थिक ढांचे का परिवर्तन करना होगा।

मैंने उपर्युक्त बातें बहुत स्पष्ट और बिना किसी को ठेस पहुँचाने के उद्देश्य स लिखी हैं। मैंने इतना आपका अपमान अथवा बातों म फसान के उद्देश्य स नहीं कही हैं। न ही कमजोरी को छिपाने के लिए कही हैं। न ही जो मेरे स्वास्थ्य की चिन्ता की गई है उसके प्रति कोई अवज्ञा दिखाने के लिए कही हैं। बल्कि आपके सामने उन नंगी सच्चाइयों को प्रस्तुत करने के लिए कही हैं जिन आपने अपने झूठ द्वारा छिपाने की कोशिश की है। इस दुखद दायित्व को पूरा कर अन्त म मैं क्या आपसे बिना लेते हुए कुछ सलाह के शब्द आपसे कह सकता हूँ? आपको पता है मैं एक बूढ़ा हूँ। मेरे जीवन का कम पूरा हो चुका है और अब न जाने के बाद मुझे ऐसा कुछ नहीं है, जिसके लिए मैं जीवित हूँ। मेरा भाई और भतीजा और उनका परिवार और मेरी छोटी बहन—बड़ी बहन कुछ साल हुए, दिवंगत हो चुकी है—उनके अपने बच्चे और बच्चियां हैं। मैंने अपनी पढ़ाई पूरी करने के बाद जीवन को देश के काम में लगा दिया है, जिसके बदले मैंने कभी कुछ नहीं चाहा है। अतएव, मैं आपके बंदीगृह मे एक बन्दी के रूप म संतुष्ट हूँ।

क्या आप ऐसे मनुष्य की सलाह मानेंगी ? कृपया आप उस बुनियाद को मत नष्ट कीजिए जिसे राष्ट्रपिता गांधी और आपके महान् पिता ने इतने परिश्रम से बनाया था। जिस रास्ते को आपने चुना है उसमें केवल दुख और घोर निराशा है। आपको उत्तराधिकार के रूप में एक महान परम्परा, महत्त्वपूर्ण मूल्य और प्रजातंत्र के तत्त्व प्राप्त हुए हैं। अपने पीछे इनका दुखपूर्ण अवशेष मत छोड़िए। इनको फिर से जोड़ने में बहुत समय लगेगा। मुझे पूर्ण विश्वास है, यहां के लोग जिन्होंने ब्रिटिश साम्राज्यवाद के खिलाफ युद्ध कर उसे परास्त किया है, वे आपकी तानाशाही और अपमान को बर्दाश्त नहीं कर सकते। मनुष्य की चेतना—उसे आप चाहे जितना नष्ट करना चाहें, कभी बर्बाद नहीं हो सकती। अपनी व्यक्तिगत तानाशाही को लागू करने के लिए आपने उन मूल्यों को बहुत गहरे दफनाना चाहा है पर वह मानव चेतना अपनी कब्र से फिर से जगेगी। यहां तक कि रूस में भी धीरे धीरे जग रही है।

आपने सामाजिक लोकतन्त्र की बात की है। दिमाग में कितनी खूबसूरत तस्वीर इन शब्दों से बनती है, पर आपने पूर्वी और मध्य यूरोप में देखा है कि वह सच्चाई कितनी बदशक्ल है। नंगी तानाशाही और अन्त में रूस की प्रभुसत्ता। कृपया मेहरबानी कर भारत को उस भयंकर नियति की ओर मत ठेलिए।

और मैं क्या पूछ सकता हूं कि ये सब अमानवीय तौर तरीके आखिर किसलिए ? क्या आपके 20 सूत्री कार्यक्रम के लिए ? पर किसने आपके उन 10 सूत्री कार्यक्रमों को फलित होने से रोका ? वे सारे असन्तोष विरोध और सत्याग्रह इसी कारण से तो थे कि आपने उन कार्यक्रमों को कार्यान्वित करने के लिए कुछ भी तो नहीं किया। आपके शासन द्वारा दुख और दारिद्रय के बोझ के नीचे युवा शक्ति जिस तरह कराह रही थी उसीको हल्का करने के लिए तो यह आंदोलन हुआ। इसीके लिए चन्द्रशेखर, मोहनधारिया कृष्णकांत और उनके दोस्त बार बार इतना सब

वहुत रह है, जिसके लिए उन्हें ग्रनत दंडित किया गया।

ग्रापने लोकतन्त्र से दूर जाने की बात कही है। पर क्या वह विरोधी पक्ष के कारण या मेरे कारण एसा हुआ है? दरअसल प्रजातन्त्र से दूर हटने के पीछे आपका संकल्पहीन व्यक्तित्व जिम्मेदार है जिसमें न कोई बल था, न कोई दिशा थी। ग्रापने हमेशा तभी तेजी से नाटकीय रूप में सख्त कदम लिए हैं जब ग्रापपर कोई निजी संकट ग्राया है। ग्रौर जब ग्रापकी वह निजी सत्ता सुरक्षित हुई है तो ग्रापने सदैव दूर हटना शुरू किया है। प्रिय इंदिराजी, मेहरबानी करके ग्रपने ग्रापको इस राष्ट्र का प्रतिरूप मत मानिए। ग्राप ग्रमर नहीं हैं पर यह देश ग्रमर है। ग्रापने प्रतिपक्ष को ग्रौर मुझे हर तरह की बदमानियों से लाछित करना चाहा है। पर, मैं ग्रापको विश्वास दिलाता हूं कि यदि ग्राप सही काम करती हैं उदाहरण के लिए ग्रापका 20-सूत्री कार्यक्रम मंत्रिमण्डल के स्तर से भ्रष्टाचार का निवारण चुनाव प्रणाली में सुधार ग्रादि तो ग्राप पूरे प्रतिपक्ष का ग्रपने विश्वास में लीजिए, उनके सुझावों को मानिए। निश्चय ही ग्रापको सबका सहयोग ग्रौर समर्थन प्राप्त होगा। इसके लिए ग्राप प्रजातंत्र का विनाश मत कीजिए। निर्णय ग्रापके हाथ में है ग्रौर फैसला ग्रापको ही लेना है।

विदा के इन शब्दों के साथ मैं ग्रापसे ग्रलग होता हूं। ईश्वर ग्रापका साथ दे!

—जयप्रकाश

# परिशिष्ट 2

2 सितम्बर 1975

(प्रधानमंत्री को लिखे पत्र का मसौदा जिसे भेजा भी जा सकता है और नहीं भी, जिसका फैसला मैं बाद में करूंगा।[1])

प्रिय प्रधानमंत्री,

काफी संकोच के बाद मैं इस पत्र को दुबारा लिख रहा हूं। मैं ऐसा इसलिए कर रहा हूं कि मैं अपने देश के बारे में अत्यधिक चिन्तित हूं। भारतीय स्वतंत्रता के पितृजनों ने बड़ी दूरदर्शिता के साथ यहां लोकतान्त्रिक प्रभुतासम्पन्न गणतंत्र की स्थापना की थी। इन तीनों शब्दों में लोकतंत्र सबसे अधिक महत्वपूर्ण है। एक देश, जिसने अभी अभी युद्ध कर अपनी आजादी हासिल की वह प्रभुतासम्पन्न नहीं हो सकता। वहां किसी प्रकार की राजशाही की स्थापना का भी सवाल नहीं है। देश को स्वभावतः प्रभुतासम्पन्न होना है और इसे सहज ही गणतान्त्रिक होना है। पर, इसके लिए सहज ही उसे लोकतान्त्रिक होना है ऐसी शर्त क्यों? संसार में ऐसे तमाम प्रभुतासम्पन्न गणतंत्र हैं जो लोकतान्त्रिक नहीं हैं।

1. यह पत्र प्रधानमंत्री को नहीं भेजा गया।

प्रभुतासम्पन्नता और गणतन्त्रता के बीच कोई विकल्प नहीं है। उस परिस्थिति में कोई भी देश न प्रभुतासम्पन्न हो सकता है न गणतान्त्रिक हो सकता है।

पर, प्रभुतासम्पन्न गणतन्त्र अधिनायकवादी हो सकता है—वह अधिनायकवाद किसी व्यक्ति का हो, चाहे किसी पार्टी अथवा सैन्य शक्ति का। यह एक विशेष समूह का राजतन्त्र हो सकता है, या फिर यह एक सीमित अधिकारों का गणतन्त्र हो सकता है, किन्हीं पढ़े लिखों तक सीमित (पढ़े लिखों का अर्थ कई अर्थों में) पर हमारे पितृजनों ने वयस्क मताधिकार पर आधारित संसदीय लोकतन्त्र को चुना। यह एक बहुत बड़ा कदम था और इसने पूरे संसार से आदर और प्रशंसा प्राप्त की। इसके लिए—

जैसाकि मैंने अन्यत्र लिखा है संसदीय लोकतन्त्र पर आधारित वयस्क मताधिकार का सत्य इसलिए संभव हुआ कि इसके पीछे महात्मा गांधी द्वारा संचालित भारतीय स्वतन्त्रता जैसा संग्राम, जिसमें भारत की सारी जनता नीचे से ऊपर तक समान रूप से सम्मिलित हुई थी, घटित हुआ। करोड़ों लोगों ने उस समय के जुलूसों, सत्याग्रहों, हड़तालों में भाग लिया और लाखों लोग जेल गए। इस जन आधार जन-चेतना जन-सहयोग के कारण ही वयस्क मताधिकार पर आधारित लोकतन्त्र यहां संभव हुआ और एक सच्चाई के रूप में हमारे सामने प्रकट हुआ। इसी जनसहयोग और लोक चेतना के ही कारण 25 जून, 1975 तक बावजूद अनेक अकाल युद्ध संकट, कुशिक्षा, बेरोज़गारी और दरिद्रता, यहां का लोकतन्त्र जीवित रहा।

यह लोकतन्त्र केवल एक राजनीतिक प्रस्ताव या विचार मात्र नहीं था बल्कि एक यथार्थ था। अगर भारतवर्ष में इस प्रकार स्वतन्त्रता संग्राम न लड़ा गया होता तो इस प्रकार की लोकतान्त्रिक व्यवस्था यहां संभव न थी। बहुत संभव था कि तब यहां तानाशाही होती। अब 25 वर्षों से अधिक समय के बाद पहली बार प्रजातान्त्रिक

प्रभुतासम्पन्न संविधान को गम्भीर चोट मिली है (माना है कि इसका पूर्ण नाश नहीं हुआ है)। यह मेरे लिए सबसे अधिक चिन्ता का विषय है और इसी चिन्ता ने मुझे इस पत्र को लिखने के लिए विवश किया है।

आपातस्थिति की घोषणा और उसके बाद जितने भी कुकृत्य हुए हैं, उन सबके औचित्य के लिए केवल आन्तरिक सुरक्षा की बात बार-बार कही गई है। प्रिय प्रधानमंत्री जी जहां तक आन्तरिक अशान्ति और असुरक्षा का प्रश्न है मैं आप से हर प्रान्त का उदाहरण देकर निवेदन करूं—जम्मू और कश्मीर में केवल कानून और शान्ति की ही समस्या थी, जिसे सुलझाने में शेख साहब पर्याप्त थे, पंजाब में ऐसा कोई संकट नहीं था। हरियाणा, चंडीगढ़, दिल्ली, उत्तरप्रदेश, मध्यप्रदेश, गुजरात, पश्चिमी बंगाल, महाराष्ट्र, आंध्रप्रदेश, उड़ीसा, आसाम, कर्नाटक, तमिलनाडु और केरल में भी आंतरिक असुरक्षा का ऐसा कोई संकट नहीं था। सुदूर पूर्वी क्षेत्र नागालैंड और अन्य स्थानों पर जरूर कुछ अशान्ति थी पर सरकारी विज्ञप्ति के अनुसार उसे दबाया जा चुका था। जैसा भी हो, वहां के राज्यपाल के पास अतिरिक्त शक्ति थी और उनकी सहायता में सेना सदैव मौजूद रहती थी।

आप कह सकती हैं कि केवल बिहार में ऐसा आन्तरिक संकट ही नहीं था, बल्कि पूर्ण अशान्ति थी। इस विषय पर आपमें और मुझमें मतभेद हो सकता है और इस विषय पर मैं आपसे यहां वाद-विवाद नहीं करना चाहता। पर अगर हम आपकी ही बात मान लें कि बिहार में ऐसा था तो उसके लिए पूरे देश को क्यों इस तरह दंडित किया गया? अगर आप चाहतीं, तो केवल बिहार पर आपातस्थिति लागू कर सकती थीं। ऐसा ब्रिटिश हुकूमत किया करती थी कि जिस प्रान्त विशेष में विप्लव आपदाओं को तीव्र करते होते वहां पर विशेष कानून और अधिनियम लागू कर देते, ताकि उस प्रांत विप्लव की लहर दूसरे प्रांतों में न फैल सके। सर,

प्रभुतासम्पन्नता और गणतन्त्रता के बीच कोई विकल्प नही है। उस परिस्थिति म कोई भी देश न प्रभुतासम्पन्न हो सकता है न गणतांत्रिक हो सकता है।

पर, प्रभुतासम्पन्न गणतन्त्र अधिनायकवादी हो सकता है— वह अधिनायकवाद किसी व्यक्ति का हो, चाहे किसी पार्टी अथवा सन्य शक्ति का। यह एक विशेष समूह का राजतन्त्र हो सकता है, या फिर यह एक सीमित अधिकारा का गणतन्त्र हो सकता है, किन्ही पढे लिखो तक सीमित (पढे लिखो का अथ कई अर्थों म) पर हमारे पितृजनो ने वयस्क मताधिकार पर आधारित ससदीय लोकतन्त्र को चुना। यह एक बहुत बडा कदम था और इसने पूरे ससार से आदर और प्रशसा प्राप्त की। इसके लिए—

जसाकि मैंने अन्यत्र लिखा है ससदीय लोकतन्त्र पर आधारित वयस्क मताधिकार का सत्य इसलिए सभव हुआ कि इसके पीछे महात्मा गाधी द्वारा सचालित भारतीय स्वतन्त्रता जैसा सग्राम जिसम भारत की सारी जनता नीचे से ऊपर तक समान रूप से सम्मिलित हुई थी, घटित हुआ। करोडो लोगा ने उस समय के जुलूसो सत्याग्रहो, हडतालो मे भाग लिया और लाखो लोग जेल गए। इस जन आधार जन-चेतना जन-सहयोग के कारण ही वयस्क मताधिकार पर आधारित लोकतन्त्र यहा सभव हुआ और एक सच्चाई के रूप मे हमारे सामने प्रकट हुआ। इसी जनसहयोग और लोक चेतना के ही कारण 25 जून, 1975 तक बावजूद अनक अकाल युद्ध सकट कुशिक्षा, बेरोजगारी और दरिद्रता, यहा का लोकतन्त्र जीवित रहा।

यह लोकतन्त्र केवल एक राजनीतिक प्रस्ताव या विचार मात्र नही था बल्कि एक यथाथ था। अगर भारतवष मे इस प्रकार स्वतन्त्रता सग्राम न लडा गया होता, तो इस प्रकार की लोकतान्त्रिक व्यवस्था यहा सभव न थी। बहुत सभव था कि तब यहा तानाशाही होती। अब 25 वर्षों से अधिक समय के बाद पहली बार प्रजातान्त्रिक

प्रभुतासपन्न सविधान को गम्भीर चोट मिली है (आशा है कि इसका पूर्ण नाश नही हुआ है)। यह मेरे लिए सबसे अधिक चिन्ता का विषय है और इसी चिन्ता ने मुझे इस पत्र को लिखने के लिए विवश किया है।

- आपातस्थिति की घोषणा और उसके बाद जितने भी कुकृत्य हुए हैं, उन सबके औचित्य के लिए केवल आन्तरिक सुरक्षा की बात बार-बार कही गई है। प्रिय प्रधानमंत्री जी, जहा तक आन्तरिक अशान्ति और असुरक्षा का प्रश्न है, मैं आप से हर प्रान्त का उदाहरण देकर निवेदन करू—जम्मू और कश्मीर म केवल कानून और शान्ति की ही समस्या थी, जिसे सुलझाने म शेख साहब पर्याप्त थे, पजाब म ऐसा कोई सकट नही था। हरियाणा, चडीगढ दिल्ली, उत्तरप्रदेश, मध्यप्रदेश, गुजरात, पश्चिमी बगाल, महाराष्ट्र, आध्रप्रदेश उडीसा, आसाम, कर्नाटक, तमिलनाडु और केरल मे भी आतरिक असुरक्षा का ऐसा कोई सकट नही था। सुदूर पूर्वी क्षेत्र नागालड और अन्य स्थानो पर जरूर कुछ अशान्ति थी पर सरकारी विज्ञप्ति के अनुसार उसे दबाया जा चुका था। जैसा भी हो, वहा के राज्यपाल के पास अतिरिक्त शक्ति थी और उनकी सहायता म सेना सदव मौजूद रहती थी।

आप कह सकती हैं कि केवल बिहार मे ऐसा आन्तरिक सकट ही नही था, बल्कि पूर्ण अशान्ति थी। इस विषय पर आपमे और मुझम मतभेद हो सकता है और इस विषय पर मैं आपसे यहा वादविवाद नही करना चाहता। पर अगर हम आपकी ही बात मान लें कि बिहार मे ऐसा था तो उसके लिए पूरे देश को क्यो इस तरह दडित किया गया? अगर आप चाहती, तो केवल बिहार पर आपातस्थिति लागू कर सकती थी। ऐसा ब्रिटिश हुकूमत किया करती थी कि जिस प्रात विशेष मे सिविल नाफर्मानी की तीव्र लहर होती वहा के विशेष कानून और अधिनियम लागू कर देते ताकि उस प्रांत विशेष की लहर दूसरे प्रातो म न फैल सके। खैर,

ये सब पहले की बातें हैं। सही या गलत ढग से पूरे देश पर आपात स्थिति लागू कर दी गई, पर आज की क्या स्थिति है ? आपने और आपके सहयोगियो ने स्वय अनेक बार ऐसा कहा है कि अब चारो तरफ शान्ति ही शान्ति है। अब कही भी अशान्ति का कोई चिह्न नही है। ऐसा मुझे अखबारो से पढकर पता चलता है। अगर यह सच है तो क्यो हजारो बेकसूर लोग, जेलो मे अब तक बन्द हैं ? उनका क्या अपराध है ? क्या अब तक मोरारजी भाई नजर बन्द हैं ? क्यो कांग्रेस कार्यकारिणी के सदस्य चन्द्रशेखर अब तक जेल मे हैं ? कांग्रेस ससदीय दल के मन्त्री रामधन क्यो अब तक जेल मे हैं ? ऐसे हजारो लोग क्यों अब तक जेल मे बन्द हैं ? अगर उनपर कोई अभियोग है तो न्यायालय मे पहले उसपर कार्यवाही होनी चाहिए और न्यायालय से उन पर फैसला लेना चाहिए। इस आपातस्थिति ने नागरिक स्वतन्त्रता का गला क्यो घोंट दिया ? अखबारो की आजादी का हनन और ऐसे अनेक कुकृत्य क्यो ? क्या आप भयभीत हैं कि एक बार भी आपातस्थिति ढीली हुई तो फिर से आदोलन की आग मे घी पड जाएगा ? मेरा विश्वास है आप परछाइयो से भयभीत हैं। आप और आपकी पार्टी क्यो इस भयकर भूल का दायित्व अपने ऊपर लिए हुए है ? क्या आप ऐसा सोचती हैं कि इससे आपका और आपकी पार्टी का कोई लाभ है ? आप शायद जनता को डराए रखना चाहती हैं। उन्हें घुटने टेकने की नसीहत देना चाहती हैं। पर इतिहास गवाह है यह कभी सफल नही होता। क्रिया और प्रतिक्रिया दोनों समान रूप से होती हैं यह उसूल विज्ञान और राजनीति दोनो मे समान है। अखबार की एक भेंट मे खास कर विदेशी समाचारपत्र के माध्यम से आपने आम चुनाव करने की बात की है, पर वह कब होगा, आपने उसका समय बताना नामजूर किया है। एक भेंट मे आपने कहा है कि आप विपक्षी दल के नेताओ के रुख को देख रही है और आप चाहती हैं कि उनके विचारो मे परिवर्तन हो।

क्या आप चाहती हैं कि प्रतिपक्ष के रूप में अब काम ही न करें? निस्सन्देह आप ऐसी मूर्खता की बात नहीं चाहती होंगी। फिर आप क्या चाहती हैं? आप शायद उनसे सतुलन की अपेक्षा करती हैं। पर प्रिय महोदया, ऐसे किसी आचरण का उदाहरण आपने स्वयं दिया है? आपने कैसे कैसे भयंकर आरोप उन प्रतिपक्षियों और मुझपर लगाए हैं कि आपके प्रति विरोध प्रकट करने का आशय है कि हम विदेशी शक्ति के इशारे पर कार्यरत हैं। आपको कई बार इसकी चुनौती दी गई है कि आप जो कहती हैं उसके लिए सबूत दें, पर अब तक आपने ऐसा कोई प्रमाण नहीं दिया है और अक्सर जब भी मौका मिलता है आप उसी तरह की निराधार बातें कहने से बाज नहीं आतीं। ईश्वर जाने, आप किसे इस तरह धोखा दे रही हैं! और मजा यह कि आपके सहयोगियों और आपकी पार्टी में ऐसे कई लोग हैं जो सी० आई० ए० और रूसी चमचे के रूप में कुख्यात हैं। मुझे पता है कि मेरी इस बात को रूस की आलोचना के रूप में ले लिया जाएगा और पूरी बात के लिए प्रसंग को बुनियाद से हटाकर दूसरी तरफ मोड़ दिया जाएगा। इसे आप बेहतर जानती हैं। मेरा विश्वास है कि भारत में मेरी तरह और कोई नहीं है जो रूस का ऐसा मित्र हो। पर मित्रता कभी गुलामी नहीं हो सकती। भारत को कभी भी किसी अन्य राष्ट्र का उपग्रह नहीं होना चाहिए। यह हमारे राष्ट्रीय हित में है कि हम रूस से मित्रता रखें, पर इस बात के लिए सावधान रहें कि हम किसी तरह से भी रूस के हाथ बिक न जाएं। कभी कभी मैं डर जाता हूं कि हम जाने अनजाने उनके इस अधिकार में आ चुके हैं। रूस की यह कोशिश रही है कि इस देश में उन्हींके समान एक तानाशाही व्यवस्था कायम हो। पिछले दिनों जितने भी जनतंत्र विरोधी काम हुए हैं, वे इसीके सुबूत हैं। प्रिय प्रधानमंत्रीजी, मैं फिर से दोहराता हूं कि आज पूरे भारतवर्ष में कहीं भी कोई आन्तरिक असुरक्षा का वातावरण नहीं है। यहां तक कि बिहार में

भी नही । सिविल नाफर्मानी का आदोलन आन्तरिक असुरक्षा का भाव नही । मैं यह कहना चाहता हू कि कि पटना म जितनी भी हिंसारमक कायवाही हुई है उसका मेरे 'बिहार आदोलन' से कोई भी सम्बन्ध नहीं । दु ख, विनाश, बीमारी, भूख और अवाल के इस वातावरण मे कोई भी आदोलन अथवा सघष की बात नहा सोच मकता । हमारा केवल यही कत्तव्य है कि ऐस दुर्दिन के समय हम जनता की सहायता क र, अ ततोगत्वा अपनी सहायता करें, पर मेरे सारे तक का यह आशय नही कि आप मुझे बदीगह से मुक्त करें । ऐसा कतई नही है । मैंने ऐसी सहायता बिहार के 1966 67 में अकाल म की है। जबकि सर्वोदय काय 1961 म मुगर और नवादा जिले में रोक दिया गया था और पूरी शक्ति के साथ मैं राहत के कार्यों में लग गया था। यह वह समय था, जब मैंने धान के खेतो मे सडती हुई और बहती हुई लाशो को अपनी आखो से देखा था।

*एक और भी महत्त्वपूण बात विचार करने की है ।* सन 1974 के फरवरी माच म जब बिहार आन्दोलन शुरू हुआ था, विधान सभा के चुनाव के दिन 3 वप दूर थ । लोक सभा के चुनाव मे भी अभी दो वप बाकी थे । पर अब लोक सभा के चुनाव के केवल दो महीने शेष हैं । पर, यदि अभी विपक्षी दल के लोग और उसके नेता यदि जेल से रिहा कर दिए जाए तो चुनाव से ज्यादा अभी राहत काय का काम महत्त्वपूण है । ऐसा कोई अमानवीय व्यक्ति नही है जो इस दु ख के समय सघष अथवा आदोलन की बात सोचे । ऐसा ही विचार देश के युवा वग का भी है ।

अन्त मे मैं यह कहना चाहूगा कि चूकि जसा आप कहती हैं पूरी स्थिति अब काबू म है कही भी सरकार विरोध नही है मुल्क म सब कही व्यवस्था है, आप ससदीय लोकतत्र मे विश्वास रखती हैं और लोक सभा के चुनाव के अब केवल छ महीने शेष हैं तो आप अपनी पूरी ईमानदारी से अब सारे प्रतिपक्ष को जेल से

रिहा कर दें, प्रेस से प्रतिबंध हटा दें और समस्त मौलिक जनतान्त्रिक अधिकार जनता को लौटा दें तथा लोक सभा के चुनाव की तिथि की घोषणा कर दें।

आपकी व्याख्या के अनुसार अगर आपातस्थिति खत्म हो चुकी है तो उसके अनुरूप अध्यादेश जारी कर इस अमानवीय स्थिति को खत्म करें और भारत की मनीषा को उसकी सहजता पुन प्रदान करें।

पूरी ईमानदारी से मैं आपको अपने इस निवेदन पर विचार करने के लिए आग्रह करता हूं।

समस्त मगल कामनाओं के साथ

आपका

जयप्रकाश

# परिशिष्ट 3

17, सितम्बर, 1975

प्रिय प्रधानमन्त्रीजी

26 अगस्त को मैंने आपसे एक महीने के 'पेरोल' पर छोड़ने का निवेदन किया था। 4 सितम्बर को कृषि मन्त्रालय के श्री बोहरा मेरे पास पटना में जो भी राहत काम हो रहा था, उसकी कैफियत देने आए थे। आप और आपके शासन द्वारा इस सम्बन्ध में जो कार्यवाही की गई थी, उसके बारे में सन्तोष व्यक्त किया था। साथ ही मैंने यह कहा था कि मेरी यह इच्छा है कि ऐसे संकट के समय मैं पटना में जाकर लोगों की सहायता करूं। मैंने उनसे कहा था कि मेरे इस आशय को प्रोफेसर पी० एन० धर को बताए, जिसके कारण ही वह मुझसे यहां मिलने आए थे। श्री बोहरा के आगमन से यह निष्कर्ष निकलता था कि मुझे पेरोल पर छोड़ने के निवेदन पर गंभीरता से विचार किया गया और उस विशेष परिस्थिति में मैं यथाशीघ्र सहायता कार्य के लिए पटना पहुंचूं। पर मुझे दुःख है कि इस बीच पूरे तीन सप्ताह का समय बीत चुका और इस बीच बिहार की भयंकर बाढ़ से लाखों लोग तबाह हो गए, जिसका मुझे अपार दुःख है। उत्तरप्रदेश में भी बाढ़ की भयंकर दशा है। मैं नहीं जानता कि मेरे क्षेत्र और मेरी जन्मभूमि

की अब क्या दशा है ? कल 'ट्रिब्यून' मे छपे 3 स्तभीय शीर्षक म कहा गया है— बिहार की बाढ गभीर स्थिति मे आज के भी समाचारपत्रो म यह रिपोर्ट है—'बिहार की बाढ की दशा चिन्ता-जनक । मुख्य कोसी नहर के दायें किनारे का टूट जाना कोई साधारण घटना नही है। इससे भयकर नुकसान हुआ होगा। मुगर जिले के सैकडो गाव बाढ की चपेट म आ गए होगे। इससे बिहार भूकम्प स भी अधिक नुकसान हुआ होगा।

इन परिस्थितियो मे मैं फिर से यह निवेदन करता हू कि जनता की सेवा के लिए मुझे फिर से एक अवसर दिया जाए। कृपया इस राजनीतिक सन्दर्भ मे न देखा जाए। ब्रिटिश हुकूमत के दिनो म भी, जब हम इनके साम्राज्यवाद को ध्वस्त करन के लिए युद्धरत थे, तब भी अग्रेजो ने मानवीय पक्ष को नजरदाज नही किया था। ऐसी मानवीय विपदा के समय राजनीति की क्या जगह है ? मैं अपने तईं चडीगढ के डिप्टी कमिश्नर के 21 8 1975 के उस पत्र का उदाहरण दे सकता हू, जिसे मैन आपके पास भेजा था। और जिसम मैंने लिखा था। 'मैं इस अनैतिक और अराजनीतिक मानता हू कि ऐसी दुर्भाग्यपूर्ण परिस्थिति का इस्तेमाल मैं अपने राजनीतिक सघर्ष और उद्देश्यो के लिए करू। ऐसे समय राजनीति की बात करना भी मानो विपत्ति और करुणा का मजाक उडाना है। जिसके पास तनिक भी मानवीय सवेदना होगी, वह अन्यथा नही सोच सकता।' ऐसा मेरा विचार है।

यह सरकारी मामला नही है कि ऐसे समय वहा गैर सरकारी सस्थाओ द्वारा राहत-कार्य की जरूरत नही है। आपने स्वय और आपके सहयोगियो ने लोगो से सहायता की माग की है। राहत काय मे जो मेरा अनुभव है, उसके बारे म आपको स्वय पता है।

श्री वोहरा के द्वारा मैंने प्रोफसर धर को एक दूसरा भी सदेश दिया था कि बिहार की बाढ स्थिति ने एक ऐसी नई परिस्थिति पदा की है, जिसके तहत फिर से पूरी राजनीतिक स्थिति को, जो

आपातस्थिति से पहले वहा चल रही थी, उसको फिर से सुधारा जा सकता है। मेरा यह विचार तब से और आज सुदृढ हुआ है। बिहार की बाढ स्थिति तब से और बिगडी ही नहीं है तब से बाढ का प्रकोप देश के अन्य हिस्सा मे भी फला है। ऐसी परिस्थिति मे आदोलन की बात सोचना असम्भव है। राजनीतिक आपातस्थिति के स्थान पर अब मानवीय आपातस्थिति का क्षण उपस्थित है, जिसम मुकाबला करने के लिए राष्ट्रीय स्तर पर प्रयत्न अपेक्षित है। केद्रीय गहमत्री ने मद्रास म स्वय घोषित किया है (पूरे देश मे अत्र शाम स्थिति है। तीस लोग जेल से छाड दिए गए हैं। पी० टी० आई० ट्रिब्यून 14 9 1975)। ऐसी स्थिति म आपातस्थिति किस तरह न्यायसगत है।

एक कारण और है और वह महत्त्वपूण है। आपातस्थिति क्यो समाप्त हो ? लोक सभा के चुनाव के दिन नजदीक आ रहे हैं। सविधान के अनुसार लोक सभा के चुनाव अगले वष के शुरू म हाने हैं। ऐसी स्थिति म अगर आपातस्थिति नही है तो वर्तमान लोक सभा का कोई औचित्य नहीं रह जाता। पर, आप जानती हैं यह बहाना कितना थोथा है। यह किसी और को धोखा नहीं दगी बल्कि हमशा के लिए इस देश से ससदीय लोकतत्र का खात्मा हो जाएगा। जिसके लिए आप जनता म इतनी बातें करती हैं। इससे सबसे अधिक आपका ही अहित होगा। आप किस आधार पर जनता से यह कह सकती हैं कि वे लोक सभा मे अपन प्रतिनिधियो का चुनाव न करें ? आपके सहयोगियो के अलावा और कौन यह कह सकता है कि चूकि आपातस्थिति है इसलिए लोक सभा के चुनाव सभव नहीं हैं।

अब सितम्बर का यह तीसरा सप्ताह है। इस महीने के अन्त म अथवा अगले महीने के प्रारभ मे आपको लोक सभा के चुनाव की घोषणा कर देनी चाहिए, ताकि चुनाव आयोग समय से चुनाव की तिथि निश्चित कर सके। महोदया, आप देखेंगी कि आपकी

यह अकेली घोषणा मुल्क के समूचे राजनीतिक वातावरण को बदल देगी। किसी प्रजातंत्र मे आमचुनाव (यदि यह स्वतंत्र और निष्पक्ष हो) एक महत्त्वपूर्ण तत्त्व के रूप में कारगर होता है जिससे कि राजनीतिक वातावरण में एक खुलापन और शुद्धता लाता है, साथ ही इससे तनाव खत्म होते हैं और राजनीति म फिर से एक नया स्वास्थ्य और नई चेतना आती है।

तटस्थ रूप से आप मेरे इन सुझावों पर विचार करें, इस निवेदन के साथ समस्त मंगल कामनाओं सहित—

आपका
जयप्रकाश

मुद्रक जिंदल प्रिंटर्स शाहदरा दिल्ली 110032